॥ श्रीगणेशाय नमः ॥



गुरुमण्डलग्रन्थमालायाश्चतुर्दशपुष्पम् :—

# ब्रह्मवैवर्त्त पुराणपरिशिष्टम्

सटीकम्—

## काशीरहस्यम्

श्रीमन्महर्षि कृष्णद्वैपायनव्यासविरचितम्

तस्य काशीरहस्यात्मकस्तृतीयखण्डान्तर्गतः

## तृतीयोभागः

सेतुबन्धाटीकाकारः शिवानन्दशिष्यो नीलकण्ठसरस्वती

"पुराणं सर्वशास्त्राणां प्रथमं ब्रह्मणा स्मृतम्

राधाकृष्ण मोर

५, क्लाइव रो,

कलकत्ता-१

विक्रम सम्वत् २०१३ ]		[ ईशवीय सन् १९५७



❁ श्रीगणेशाय नमः ❁

गुरुमण्डलग्रन्थमालायाश्चतुर्दशपुष्पम्

# ब्रह्मवैवर्त्तपुराणपरिशिष्टम्

सटीकम् काशीरहस्यम्—

श्रीमन्महर्षि कृष्णद्वैपायनव्यासविरचितम्

तस्य काशीरहस्यात्मकस्तृतीयखण्डान्तर्गतः

## तृतीयोभागः

सेतुबन्धाटीकाकारः श्रीविद्यानन्दयतीन्द्रापरनामकः श्रीनीलकण्ठसरस्वती

श्रीनाथादिगुरुत्रयं गणपतिं पीठत्रयम्भैरवम् ।
सिद्धौघं वटुकत्रयम्पदयुगं दूतीक्रमं मण्डलम् ( शाम्भवम् ) ॥
वीरान्द्व्यष्टचतुष्कषष्टिनवकं वीरावलीपञ्चकम् ।
श्रीमन्मालिनिमन्त्रराजसहितं वन्दे गुरोर्मण्डलम् ॥

५, क्लाइव रो,

कलकत्ता-१

वैक्रमाब्दः २०१३ | प्रथमं संस्करणम् १५०० | ख्रैस्ताब्दः १९५७






GURUMANDAL SERIES NO. XIV

# BRAHMAVAIVARTTA PURANAM.

*( Containing with a Supplement Kashi Rahasyam )*

*By—*

**Shriman Maharshi Vyasdeva.**

*Setubandha Commentator Vidyanand Yatindra*
*Alias Nilkhantha Saraswati.*

## Volume III

**5, CLIVE ROW,**
**CALCUTTA-1.**

*Vikram Era* *First Edition* *A. D.*
*2013* *1500* *1957*

# " गुणाः पूजास्थानम् "

ऋषिकल्प त्यागतपोमूर्त्ति वैयाकरणधुरन्धर

**पण्डित रामयशस्त्रिपाठी "महाशयजी"**

वाराणसी।

॥ श्रीगणेशाय नमः ॥

# श्री काशीरहस्य की भूमिका

अस्मद्देशिकमस्मदीयपरमाचार्यानशेषान्गुरून् ।
श्रीमल्लक्ष्मणयोगिपुङ्गवमहापूर्णौ मुनिं यामुनम् ॥
रामं पद्मविलोचनं मुनिवरं नाथं शठद्वेषिणं ।
सेनेशं श्रियमिन्दिरासहचरं नारायणं संश्रये ॥

चेतनों पर सर्वेश्वर भगवान् की असीम अनुकम्पा है कि "श्रीकाशीरहस्य" जैसा अनुपम ग्रन्थरत्न मुद्रित होकर प्रकाशित होने जा रहा है। इसमें अध्याय २६ और श्लोक २७०० हैं यह श्री ब्रह्मवैवर्तपुराणान्तर्गत है। इसके नाम से ही इसका विषय स्पष्ट होजाता है। काशीतत्त्व का निर्वचन इस ग्रन्थ में इतना सुन्दर किया गया है कि इसका सम्यक् अध्ययन करनेवालों को काशी के सम्बन्ध में कोई भी सन्देह नहीं रह जाता।

## व्यापकता

यद्यपि यह काशी का ही रहस्य बताने में प्रवृत्त हुआ है तथापि इसका विषय इतना व्यापक है कि तत्त्व जिज्ञासु को ज्ञान, कर्म, भक्ति तथा प्रपत्ति का समन्वयात्मक स्वरूप अवगत होजाता है। वस्तुस्थिति तो यह है कि काशी जब अनावृत ब्रह्मस्वरूप है तो उसको जानना सब कुछ का जानना है। उसका

निरूपण करना सबका निरूपण करना है अतः विषय की व्यापकता में सन्देह ही क्या होसकता है।

## संदेह

श्री ब्रह्मवैवर्त पुराण की अबतक की मुद्रित पुस्तकों में "श्री काशीरहस्य" एक साथ मुद्रित नहीं हुआ था अतः ऋजुमति लोगों को इसके श्री ब्रह्मवैवर्त-पुराणान्तर्गत होने में सन्देह हो सकता है, पर थोड़ी गम्भीरता से विचार करनेपर वह निराधार सिद्ध होगा। संस्कृत साहित्य का मध्यकालीन इतिहास अत्यन्त संकटग्रस्त था इस बात को इतिहासज्ञ व्यक्ति अस्वीकार नहीं करसकता फलतः वैदिक वाङ्मय से लेकर आर्ष प्रभृति सभी प्राचीन ग्रन्थों ने संकट का सामना किया है।

यही कारण है कि पुराणों की पुराणोक्त संख्याओं तक में बहुत अन्तर मुद्रित पुराणों में मिलता है ऐसी दशा में जिसको प्रसिद्धि परम्परा से जैसी है उसका इदमित्थं बतानेवाले प्रवल प्रमाण के बिना खण्डन नहीं किया जासकता।

मुद्रणयुग के आरम्भ से पुस्तकें सुगमतापूर्वक सर्वसाधारण के दृष्टिगोचर होने लगीं। उनमें "काशीरहस्य भी १७८१ संवत् में मुद्रित होचुका है जिसके प्रत्येक अध्यायान्त में "इति श्री ब्रह्मवैवर्ते तृतीयभागे काशीरहस्ये प्रथमोऽध्यायः आदि इस प्रकार मुद्रित है। ऐसे ही "त्रिस्थली सेतु" नामक परमप्रामाणिक निबन्ध (नारायण-भट्टकृत जिसकी लिखित पुस्तक लगभग १५० डेढ़ सौ वर्ष पूर्व की कही जाती है) में काशी प्रकरण में काशी सम्बन्धी बहुत-से वचन श्री ब्रह्मवैवर्त पुराण के उद्धृत किये गये हैं जो सब-के-सब काशीरहस्य में उपलब्ध होते हैं। काशीदर्पण

---

वाराणसी प्रसादस्य नियोगेन तु यत्नतः। मन्नालालेन विदुषा मुद्रितोऽयं शिलाक्षरैः ॥ १ ॥ शाके स्वराष्टाचलचन्द्र संख्याविख्यातकायेनभसः शशाङ्के। वास्तवमाप्ते परिपूर्णमार्घत्काशीरहस्यस्य गणान्विशुद्धान् ॥ २ ॥






नाम का एक और निबन्ध लगभग ८० वर्ष पूर्व में मुद्रित हुआ है जिसमें काशी के सम्बन्ध के बहुत-से श्लोक दिए गये हैं जिनका मूल श्री ब्रह्मवैवर्त पुराण कहा गया है। वे सब श्री काशीरहस्य में उपलब्ध होते हैं। इन सब प्रसिद्धियों का अनादर करने के लिये कोई दृढ़ हेतु जबतक न हो तो क्यों इनकी उपेक्षा की जाय ? क्यों न यह मान्य हो ? इसके उपरान्त सबसे महत्त्व की बात तो यह है कि ग्रन्थ का परिशीलन कर देखने से ग्रन्थ स्वयं अपना स्वरूप बता देता है कि वह अपना क्या स्थान रखता है।

वेदों की अपौरुषेयत्व सिद्धि में अनेक युक्ति-तर्कों का उल्लेख करते हुए भट्टपाद श्रीं कुमारिल ने तन्त्र वार्तिक में स्पष्ट कहा है कि—

आदिवाक्यमपि श्रुत्वा वेदानां पौरुषेयता।
न शक्याऽध्यवसातुं हि मनागपि सचेतनैः॥
तेन वेदस्वतन्त्रत्वं रूपादेवावगम्यते।
किञ्चिदेव तु तद्वाक्यं सदृशं लौकिकेन यत्॥
तत्रापि छान्दसी मुद्रा दृश्यते सूक्ष्मदर्शिभिः।

जिसका स्पष्ट तात्पर्य है कि वेदों को उनके रूप में सामने रखने से वे स्वयं अपना अपौरुषेयत्व बता देंगे। किसी युक्त्यन्तर की आवश्यकता न होगी। ठीक वैसी बात श्री काशीरहस्य के सम्बन्ध में समझनी चाहिये। अस्तु—

## उपलब्धि

इस दिव्य ग्रन्थ के प्राचीन मुद्रण की पुस्तकें दुर्मिल हो चली थीं। फलतः काशी में तथा अन्यत्र भी इसका प्रचार नहीं के बराबर हो गया था; यहांतक कि बहुत-से काशास्थ विद्वानों को भी इसका पता न था। हर्ष की बात है कि

काशीस्थ श्रीमद्भागवतमार्तण्ड श्रीमाधव बालशास्त्री दातार महोदय के यहां से इस पुस्तक का लाभ हुआ। श्री शास्त्रीजी की नित्य कथा में इसका परम्परा-शुद्ध प्रवचन होता है। इतना ही नहीं अपितु, इसके आधार पर काशीनिवास तथा वार्षिक काशी प्रदक्षिणा का नियम भी स्वयं तथा श्रद्धालु श्रोतृवृन्द का चलता है। आपके ही अनन्य प्रेमी श्रोता काशीस्थ बाबू श्री बदरी प्रसादजी खण्डेलवाल ( जिनके पास लिखित श्री काशीरहस्य का पुस्तक है तथा आप काशी और काशीरहस्य ग्रन्थ के असाधारण उपासक हैं ) के अनुज श्री जगन्नाथप्रसाद खंडेलवाल के द्वारा मुझे प्राचीन मुद्रण की एक सटीक प्रति प्राप्त हुई। मैंने उसपर से कुछ काल तक प्रवचन किया तो इस ग्रन्थ की सारिष्ठता ने मुझे बहुत ही आकृष्ट किया फलतः मेरे नित्य प्रवचन का विषय यह बन गया। धीरे-धीरे बहुत से श्रोता तथा विद्वानों को इस बात की स्पृहा उठने लगी कि यह ग्रन्थ पुनः मुद्रित होकर सुलभ होजाय तो महान् उपकार हो बहुत-से चेतनों का उद्धार हो। खण्डेलवाल बन्धुओं का तो बहुत ही औत्सुक्य था।

इतने बड़े ग्रन्थ का मुद्रण-व्यय साध्य न होने के कारण विचार ही में था कि किसी दिन ऋषिरूप त्यागतपोमूर्त्ति गुरुवर विद्वन्मूर्धन्य श्रीरामयश-त्रिपाठी महाशयजी के समक्ष यह बात चली तो उन्होंने स्मरण किया कि कलकत्ते में स्मृति तथा पुराणादि के प्रकाशन व्यवस्था करनेवाले सेठ हैं उनको ज्ञात होने से महाशय ! होसकता है। यों तो उन सेठ श्री मनसुखराय मोरजी महोदय का मुझे पूर्व परिचय था। उनके सभी प्रकाशन मेरे पास सप्रेम भेंट रूप में आते रहते हैं। फिर भी मैं चकित रहगया कि पुण्य कर्म किस प्रकार एकान्तवासी ऋषियों तक अपना सौरभ फैलाता है, जैसा कि कहा गया है 'यथा सुपुष्पितस्य वृक्षस्य दूराद्गन्धो वात्येवं पुण्यस्य कर्मणो दूराद्गन्धो वाति' अस्तु, यह बात मेरे ध्यान में थी। प्रसङ्गवश गत वर्ष ज्येष्ठ मास में कलकत्ता

जाना हुआ वहां विद्वद्रत्न पं० श्री ब्रह्मदत्तजी त्रिवेदी महोदय मिले जो स्मृति पुराणादि ग्रन्थों की प्रकाशनसुव्यवस्था करनेवाले सेठ श्री मनसुखरायजी मोर के प्रकाशनाध्यक्ष हैं। उक्त त्रिवेदीजी से मैंने चर्चा की तो ज्ञात हुआ कि श्री ब्रह्मवैवर्त्तपुराण का ही मुद्रण हो रहा है जो अब पूर्ण प्रायः है। यह ऐसा सुयोग था कि मानो श्री "काशीरहस्य" के प्रकाशन का ईश्वरीय विधानक्षण उपस्थित होगया। सब के हृदय में रहनेवाले भगवान् ग्रन्थरत्नों के प्रकाशन में तत्पर स्वभक्त श्री सेठ मनसुखरायजी मोर के हृदय में न हों यह कैसे होसकता है। भगवान् की शुभ प्रेरणा से सेठजी ने स्वीकृति देदी। श्री पं० ब्रह्मदत्तजी त्रिवेदी ने इस पवित्र कार्य को तत्परता से हाथ में लिया। भगवत् कृपा से आज यह समय आया कि यह अनुपम ग्रन्थरत्न अधिकारी चेतनों को मुद्रित होकर सुलभ होने जारहा है जिसकी प्रतीक्षा काशी तथा अन्यत्र के सैकड़ों भक्त एवं विद्वान् चातक की भांति कर रहे हैं जिन्हें मुद्रित पुस्तक के दर्शन से अपार हर्ष होगा।

## सूक्ति-रत्नावली

इस प्रसंग में यह भी विशेष उल्लेखनीय बात है कि बाबू श्री बदरीप्रसादजी खण्डेलवाल ने जिनका ऊपर नामोल्लेख हुआ है, श्री काशीरहस्यस्थ सूक्तियों की एक "सूक्ति-रत्नमाला" का ग्रन्थन किया है जो कि काशीस्थ श्री बल्लभराम शालिग्राम साङ्गवेद विद्यालय में प्रतिष्ठापित है। रत्नाकर उक्त विद्यालय में प्रतिष्ठापनार्थ ही रचयिता ने वेदशास्त्र संरक्षक मेहता पं० श्री मुरारीलालजी महोदय को अर्पण किया था। उस "सूक्ति रत्नमाला" का चित्र भी यहां प्रकाशित किया जा रहा है जिसको देखने से थोड़े में ही रहस्यसार का अवगम होजायगा। वही वास्तविक भूमिका है।

यहां विशेषतः सेठ श्री मनसुखरायजी मोर महोदय के लिये शुभाशासन करना तथा उनके प्रति कृतज्ञता प्रकट करना "श्री काशीरहस्य ग्रन्थ" के प्रेमी

सभी सज्जनों को इसलिये अत्यन्त उचित प्रतीत होगा कि श्री मोर जी की ही उदारता के फलस्वरूप सभी को इस अमृत का लाभ हो रहा है।

इसप्रकार संक्षेप में इस ग्रन्थ की भूमिका का उल्लेख करते हुए उसकी उपलब्धि तथा प्रकाशन में जिन-जिन सज्जनों का सम्बन्ध आया है उन्हें हम भगवत् कृपापात्र मानते हैं तथा श्रीमन्नारायण-चरणारविन्द में सबके लिये मंगलाशासन करते हैं। साथ ही भगवान् से शुभ कामना करते हैं कि इस प्रकाशन से अनन्तानन्त चेतनों को लाभ हो।

ज्येष्ठ ३० भृगु २०१३

**श्री देवनायक आचार्य**
जगद्गुरुश्रीरामानुजाचार्यपीठ
राजमन्दिर, काशी
( वाराणसी )

# सम्पादकीय वक्तव्य

काशीरहस्य का यह अभिनव संस्करण ब्रह्मवैवर्त्त पुराण के परिशिष्ट रूप में (गुरुमण्डल के चतुर्दशपुष्प का तृतीय भाग) भगवती काशी की महिमा का विस्तार करने के हेतु संस्कृत के विद्वत्समाज की सेवा में प्रस्तुत है।

इस ग्रन्थ की मूलप्रति की प्राप्ति, प्रामाणिकता, इसके ब्रह्मवैवर्त्तपुराण के अन्तर्गत होने के बाह्य एवं अन्तःसाक्ष्य के विषय में जगद्गुरु पूज्य श्री १००८ श्रीमत्स्वामी देवनायकाचार्यजी महाराज, रामानुजाचार्य पीठाधिपति काशी ने बहुत कृपाकर सप्रमाण लिखा है इसकेलिये हमलोग ग्रन्थमाला के सञ्चालक श्री सेठ मनसुखराय मोर एवं उनके ज्येष्ठ सुपुत्र श्री बाबू राधाकृष्ण मोर की ओर से श्री स्वामी चरणों के प्रति साभार कृतज्ञता ज्ञापन करते हैं।

आज से दो वर्ष पूर्व इस कार्य की समाप्ति पूज्य आचार्य चरणों के आदेश के ५, ७ मास बाद ही अपेक्षित थी परन्तु "श्रेयांसि बहुविघ्नानि" के अनुसार अप्रत्याशित विलम्ब की अवधि बढ़ती ही गई। सम्प्रति यह अपने पूर्ण कलेवर में छपी है और इसकी सारी सामग्री के लिये खण्डेलवाल बन्धुद्वय (श्री बद्रीप्रसादजी एवं श्री जगन्नाथप्रसादजी खण्डेलवाल) तथा भागवत मार्त्तण्ड माधव बालशास्त्रीजी के सत्प्रयत्नों को ही श्रेय मिलना चाहिये जिन्होंने आचार्य श्री के विशेष प्रोत्साहन से काशीरहस्य की मूलप्रति एवं उसके त्रुटित अंश के लिये प्राणपण से चेष्टा कर उपलब्ध करने में कुछ भी बाकी न छोड़ा। उन्हें कुछ साधुवाद का उपचार प्रदर्शन करना शिष्ट व्यवहार के अनुकूल नहीं। उन सब की एक ही अभिलाषा थी कि यह ग्रन्थ प्रत्येक सम्भव उपाय से हमारे काशी प्रेमीविद्वत्समुदाय को सुलभ हो उनकी एकमात्र संलग्नता सिद्धिरूप में आज सेवा में प्रस्तुत है।

इसकी टीका सेतुबन्धा नाम की है इसके टीकाकार श्रीमत्परमहंस परिव्राजकाचार्य श्रीमत्स्वामी नीलकण्ठ सरस्वती हैं जो श्रीमत्परमहंस परिव्राजकाचार्य श्री शिवानन्द सरस्वती के शिष्य हैं। इस विद्वान् का काशी का प्रेम कितना अगाध है यह टीका में उद्घाटित विलक्षण भावाभिव्यक्ति नाना ग्रन्थों के

उद्धरणों से उस सिद्धान्त की पुष्टि से व्यक्त है। साथ ही स्वामीजी विशिष्ट विद्वान् हैं जिनकी अद्वैत साधना भी भगवती काशी के अचिन्त्य महिमा को मूर्त्तरूप देने में समन्वय लेती हुई जनता को स्वधर्माचरण की ओर प्रेरित करती है।

काशीरहस्य में मूल एवं टीका में अपेक्षाकृत अधिक त्रुटियां रह गई है इसका कारण हमलोगों के भ्रमप्रसादअपाटवादि दोष हैं, विद्वान् लोग इस विलक्षण ग्रन्थरत्न को पढ़कर श्री मोरजी के परिश्रम को सफल कर हमें कृतार्थ करें यही आकाङ्क्षा है। विद्वद्वर्ग से सादर निवेदन है कि मूल की अशुद्धि के निराकरण के लिये शुद्धिपत्रक अन्त में दिया गया है उसे देखकर अपेक्षित शोधन करने की दया करें।

एक शब्द और, खण्डेलवाल बन्धुद्वय को इस ग्रन्थ के प्रशस्तिपूर्ण अध्ययन के हेतु नूतन प्रकाशन के लिये जैसा चाव था वैसा ही उन्हें यह भी इष्ट था कि इस ग्रन्थ में प्रस्तुत १०८ श्लोक चुनकर एक माला पिरोई जाय जिसे तैयारकर उन्होंने वेदशास्त्र संरक्षक मेहता श्रीमुरारिलालजी को अर्पित की। उनकी उत्कट अभिलाषा थी कि ग्रन्थ में भी यह ब्लाक के रूप में दिया जाय। ब्लाक बनवाया गया परन्तु हमें दुःख है कि ब्लाक हमारे इच्छितरूप में नहीं बन सका। समय अधिक न देखकर इसे ही छपाना ठीक समझा। ब्लाक की अस्पष्टता से इसके साथ ही निर्देशिका दे दी गई है जिससे उसके अभीष्ट श्लोकों का आपलोग अवलोकन करेंगे और इस मणिमाला के जप से भगवती काशी के गौरव को अक्षुण रक्खेंगे।

हम अपनी अपूर्णता और अज्ञान जन्य त्रुटियों के लिये बारम्बार सङ्कोच अनुभव करते हुए पुनः इस ग्रन्थ के अविकल स्वाध्याय की प्रार्थना करते हुए आप से विलम्ब से ग्रन्थ के प्रकाशित किये जाने के लिये क्षमा प्रार्थी हैं :—

माघ शु० ५, वसन्तपञ्चमी मंगलवार २०१३
गुरुमण्डलग्रन्थमाला कार्यालय
मोर प्राच्य शोधसंस्थान, कलकत्ता-१

भवदीय :—
ब्रह्मदत्त त्रिवेदी
रामनाथदाधीच शास्त्री

॥ श्रीगणेशायनमः ॥

# काशीरहस्य की विषय-सूची



ऋषिगण ने जब सूतजी से युगों, युगमानों और सनातन युगधर्मों के तथा युगों के लोगों का आदि से चरित्र सुना तो उन्हें कलियुग के स्वरूप को जानने की उत्कण्ठा हुई और उसके लिये उन्होंने सूतजी से अनुरोध किया। सूतजी ने

कहा सृष्टि के प्रलयकाल में जब भगवान् हरि सम्पूर्ण चराचर को अपने में समेट कर सोकर उठे तो उनकी नाभि से ब्रह्मा हुए उन्हें अपने और पराये का ज्ञान नहीं था भगवान् हरि ने उन्हें आज्ञा दी कि मुझे भजो जिससे सब ठीक होगा। ब्रह्मा ने हरि की स्तुति की भगवान् ने ब्रह्मा को आश्वस्त करते हुए सृष्टि रचने को कहा। वेदों की ज्ञानशक्ति द्वारा उन कर्तव्यशील प्राणियों को ज्ञान प्राप्ति से कभी जीवन में पराभव न हो एतदर्थ ब्रह्मा का सृष्टि बनाना और दैव तथा आसुर सृष्टि का निर्माण। युग एवं युगों के धर्मों का विभाग लोकों के ऊपर कृपा करने की इच्छा से ब्रह्मा ने बनाया। फिर ब्रह्मा द्वारा सत्ययुग को बुलाकर उससे अपनी विशेषतायें पूछना। सत्ययुग द्वारा अपने समय में लोक के आचरण एवं धर्म का वर्णन। ब्रह्मा ने इसी प्रकार त्रेता, द्वापर और कलियुग को तत्तत् काल एवं धर्मों के विषय में पूछा। सभी युगों के स्वरूपको बताकर सूतजी ने ब्रह्मा एवं कलियुग के बीच हुई वार्त्ता का उल्लेख किया और ब्रह्मा के कहने पर भी कलि ने सृष्टि पर अपना अधिकार जमाने में असमर्थता प्रगट की कारणरूप में शिवनाम, हरिनाम, गङ्गा नदी, वाराणसीपुरी, सत्संग, दान, तीर्थ एवं भगवान् शङ्कर तथा विष्णु की कथायें सदैव अपने कार्य में बाधक बताईं। इसपर ब्रह्मा ने कलि को धैर्य से सब कार्य करने को कहा और युगधर्म की बलिहारी बताते हुए उसे अपने स्वरूप के साथ सृष्टि में प्रवृत्त होने की आज्ञा दी। कलि के पूछने पर ब्रह्मा द्वारा गुरु शब्द का निर्वचन और गुरुभक्ति का माहात्म्य वर्णन। गुरु के विना शास्त्र के प्रतिपाद्य तत्त्वों का सम्यक्प्रकारेण बोध असम्भव है। आत्मज्ञान की दीक्षा का मूल गुरु है जिससे कलिकाल की जघन्यता का भय शेष नहीं रहता इसी को लक्ष्य कर वेदधर्मा ऋषि और सन्दीपक शिष्य के आख्यान का वर्णन। गोदावरी के तीर पर अङ्गिरस का सुन्दर आश्रम ही इन गुरु-शिष्य की आवास भूमि रही। यह शिष्य अपने पूज्य गुरु के पास नैष्ठिक ब्रह्मचारी होकर विद्योपार्जन करता था। एक दिन गुरु ने उसकी निष्ठा से प्रसन्न होकर

अपने पूर्वजन्म के किये पापों में से तपोबल से भी नष्ट होने से बचे हुए पापों का भोग द्वारा नाश करने के लिये वाराणसी में रहकर उस समय तक सेवा करने के लिये साथ रहने का आह्वान किया जबतक पापमुक्ति न हो जाय। गुरु की आज्ञा शिरोधार्य करके वेदधर्मा के साथ वह बनारस गया। अपने अभुक्त पापों का क्षय करने के लिये वह कुष्ठी ( कोढ़ी ) तथा अन्धा बन गया। शिष्य ने यह सब पापभोग का कष्ट अपने ऊपर लेने का कारण जानने के लिये गुरु से विशेष आग्रह किया। परन्तु गुरु ने अपना किया अपने को ही भोगना पड़ता है यह कह उसके अनुरोध को टाल दिया। वे दोनों गुरु चेले मणिकर्णिका के उत्तर गङ्गातट पर कम्बलेश्वर के निकट रहकर इस पापभोग के काल को बिताने लगे शिष्य ने कुष्ठी और अन्धे गुरु की तन-मन से सेवा की। यद्यपि अपनी रुग्णावस्था में गुरु ने उसका बार-बार तिरस्कार किया फिर भी शिष्य गुरु-सेवा में सफलता से उत्तीर्ण हुआ; उसने तो सम्पूर्ण देवगण का त्रिमूर्त्ति का साकार रूप अपने इष्टदेव गुरु को ही बना लिया। इस गुरुसेवा से प्रसन्न होकर देवाधिदेव भगवान् शङ्कर उसके सामने जब वह सेवा में लगा था वर देने को उपस्थित हुए परन्तु दीपक ने उस समय गुरु की आज्ञा एवं सम्मति से ही वर मांगने को कहा। गुरु की आज्ञा के बिना वर न मांगने की बात शङ्करजी ने प्रसन्नता से विष्णु को उस गुरुभक्त शिष्य के विषय में कही। ज्यों ही विष्णु उसे वर देने को गये उसने श्रद्धा-भक्ति से नम्र होकर गुरु-भक्ति एवं गुरु स्वरूप को मांगने और जानने की कामना की। विष्णु ने गुरुतत्त्व का रहस्य बताया अन्ततः पापभोग के अनन्तर गुरु का सर्वाङ्ग सुन्दर शरीर हो गया। गुरु द्वारा काशी प्रशंसा का वर्णन।

---

वेदधर्मा गुरु अपने प्रिय शिष्य दीपक पर बहुत प्रसन्न हुए और उसे अन्तःकरण स्थित आत्मभाव की गुरुता का महत्त्व बतलाकर उसे अनायास ही भगवती वाराणसी की कृपा से भगवान् शिव एवं विष्णु के शुभदर्शन प्राप्त हुए इसी प्रकार और-और महत्त्वपूर्ण सिद्धियां काशी के क्षेत्र में शीघ्र मिलती है यह कहकर उसे वर मांगने के लिये कहा। इसपर शिष्य ने भगवती काशी की महिमा और इसका स्वरूप एवं इसके आश्चर्यकारी प्रभाव आदि के लिये गुरु से बतलाने की प्रार्थना की। गुरु ने शिष्य की ऐसी अलौकिक पारमार्थिक बुद्धि की प्रशंसा की और काशी को साक्षात् ब्रह्म कहकर उसीका विवर्त्त यह सम्पूर्ण संसार का विस्तार है, इसी लिये इसे अविवर्त्त नाम से ब्रह्मवादी कहते हैं। इसका नाम लेने से ही साधक अनन्त फल एवं सुसिद्धियां प्राप्त करता है। काशीवास के आठ योग प्रसिद्ध हैं—१काशी-वास, २—सज्जन पुरुषों से शास्त्र चिन्तन का शुभ प्रसङ्ग

३-गङ्गा स्नान, ४-पाप कर्मों में अरुचि, ५-पुण्यकार्यों में प्रीति, ६-स्वेच्छा लाभ में ही सुख प्राप्त करना, ( यदृच्छालाभसन्तुष्टि ) ७-शक्तिभर दान देना और ८-किसी से कुछ न ग्रहण करना। काशी में रहकर वेद प्रतिपादित धर्म का अविकल शुद्ध अन्तःकरण से श्रद्धाभक्तिपूर्वक आचरण करना इष्ट है। इसीलिये काशी की महिमा अवर्णनीय है। इसलिये मनुष्य को महासाहस के साथ काशीवास का व्रत ग्रहण करना चाहिये। काशी क्षेत्र में सदाचार पालन, अन्नदान और फिर क्षेत्र संन्यास द्वारा अपनी परमपद प्राप्ति की अभिलाषा पूर्ण करना विशेष प्रयोजनीय है। वाराणसी में वास करना और वहां सदनुष्ठान, भोजन दान, यज्ञादि द्वारा अधिकाधिक परमार्थलाभ अनन्तकोटि-गुणित फल प्रदान करता है। कलि में भगवान् विश्वनाथ, वाराणसीपुरी, भागीरथी गङ्गा और दान विशेष रूप से उत्कर्षाधायक हैं; ये कलि के पाप को समूल नष्ट करनेवाले हैं।

गुरु ने शिष्य के इस प्रश्न का उत्तर देते हुए कि दैववश अन्य स्थानों में देहपात होनेपर अस्थियों का काशी में प्रवाह हो तो उस प्राणी की क्या गति होती है, कहा कि ऐसे व्यक्ति भगवती गङ्गा के तटपर काशी के माहात्म्य से तत्काल मुक्त हो जाते हैं भले ही वह महापापी क्यों न हों। शिष्य ने गुरु से भगवती भागीरथी के तटपर अवस्थित इस महापुण्या काशीपुरी की प्रशस्ति जाननी चाही। गुरु ने वाराहकल्प में प्रलयकाल में जब पृथ्वी रसातलमग्न होगई तो ऋषिमहर्षि वृन्द तथा देवगण ने भगवान् विष्णु की स्तुति की और आश्चर्य से पृथ्वी के जलमग्न होनेपर भी छत्राकार ज्योतिरूप भाग को सबने देखा तथा उसका कारण पूछा। विष्णु ने प्रसन्न हो उनके प्रश्न का सन्तोष किया और गगनेचर ज्योतिरूप छत्राकृति स्थान को काशी सञ्ज्ञा देते हुए उसके गुण, प्रभाव, माहात्म्य और नाम की अपूर्व प्रशंसा की और पृथ्वी को दैत्य के आने से उसे मारकर निकाललाने का आश्वासन दिया जिससे फिर से

सब लोग वर्णाश्रमधर्म का यथावत् पालन करने लग जांय। ऋषियों ने काशी की इस पृथक्कृति का कारण जानना चाहा तो विष्णु ने कहा एक महाकल्प में धर्मपरायण साधुपुरुष मोक्ष प्राप्ति के लिये साधन तप आदि करते थे परन्तु उन्हें विघ्न सताते थे। इसपर सब मेरे पास आकर इसका उपाय पूछने लगे तो मैंने हृदय में ज्योतिर्लिङ्गरूपी देवाधिदेव महादेव का स्मरणकिया। अपने स्वरूपसे वे हृदय से बाहर प्रगट हुए अपने आपको पञ्चक्रोशात्मक विस्तारवाला किया ऊपर वैकुण्ठ तथा नीचे पाताल तक वह ज्योतिलिङ्ग में प्रगट हुए। स्वयं शम्भु पार्वती समेत कैलास से आकर इस ज्योतिर्लिङ्ग को देखकर बोले यह बहुत अच्छा किया। अब सब प्रकार से शम्भु के अनुमोदन करने पर उस शुद्ध सत्त्वात्मक स्थाणुरूप ज्योतिर्लिङ्ग की नाना स्तुतियों से प्रार्थना की गई। यही सम्पूर्ण सृष्टि का मूल कारण होने से काशी भगवती में इसकी स्थिति होने से चैतन्यरूप ज्योतिर्लिङ्ग के साथ पृथ्वी से इसका पृथक्करण हुआ। यही छत्राकृति काशी मेरे हृदय देश से निःसृत ज्योतिर्लिङ्ग की वासभूमि है। फिर विष्णु ने पृथ्वी को आदि शूकर अवतार धारण कर जल में से निकाला और पृथ्वी का उद्धार तथा काशी की महिमा का विस्तार कर सम्पूर्ण धार्मिकवृन्द का कल्याण किया। गुरु ने अपने शिष्य दीपक को इस प्रकार काशी महिमा के साथ उसकी परमास्तिक भावपूर्ण गुरुभक्ति से प्रसन्न हो उसे परमपद मोक्ष की प्राप्ति का सोपान बतानेवाले गुरुतत्त्व की विशेष महिमा बताई।

---

शिष्य ने त्रिदेवों के दर्शनों का लाभ, काशी के स्वरूप का वेद प्रतिपादित तत्त्व और धर्म का स्वरूप जानकर गुरु के प्रति कृतज्ञतापूर्ण आभार प्रदर्शित करते हुए अविमुक्तक्षेत्र काशी के माहात्म्यरूपी अमृत का बार-बार पान करने का अवसर देने के लिये ही गुरु से निवेदन किया। गुरु ने फिर काशी की महिमा विस्तार से बताई। काशीनिवासी व्यक्तियों के लिये कर्तव्य धर्म का निरूपण किया और ज्ञात और अज्ञात सभी पापों के प्रायश्चित्ती पुरुषों को यह अभय देती है कारण काशी ही एकमात्र कलियुग में ऐसा स्थान है जहां भगवान् शङ्कर एवं विष्णु की नाना शुभ कथायें महात्मा विद्वान् पुरुषों द्वारा होती रहती है। यहां कलिधर्म का प्रभाव कभी भी युगरूप से नहीं रह सकता काशी के विभिन्न वनों का सुन्दर निरूपण। काशी के सुन्दर वातावरण में स्वाध्याय, ज्ञान, जप, यज्ञ, दान, सत्सङ्ग और साधन प्रवणता के साथ-साथ प्रकृति की सुरम्य सुषमा का और उस क्षेत्र में निवास करनेवाले स्वभावतः भगवच्चरणों में अपने कलरव का उद्घोष करनेवाले पक्षीगण का सुन्दर विवरण दिया। शिष्य

द्वारा इस सुन्दर मोक्षपुरी के आकीट पतङ्ग सहित प्राणीमात्र का वर्णन सुन गुरु से पुनः पुनः इसकी अमित महिमा को सुनाने के लिये अनुरोध करना फिर काशी की समस्त त्रिभुवन में उत्कृष्टता का निरूपण। शिष्य ने गुरु की इस अहैतुकी कृपा का विशेष अभार माना और काशीवास का आनन्द लाभ करने की अपनी चिरअभिवाञ्छित इच्छा प्रगट की। गुरुने उसे गृहस्थधर्म के पालन के अनन्तर इस पवित्रपुरी में साधन करने का आदेश देना चाहा परन्तु शिष्य तो अब सबसे उत्तम इस तत्त्व को छोड़ अन्य किसी को अपना साध्य एवं इष्ट नहीं समझता था उसकी ज्ञानचक्षु से अब आत्मकल्याण की भावना का साक्षात्कार हुआ चाहता था। अतः गुरु की कृपा से गुरुभक्त दीपक को शिवपुरी काशी का सेवन तथा साधनपूर्वक जीवन से इष्ट प्राप्ति का आदेश मिला।



गुरु ने शिष्य को कलि के दोषों और उनसे ग्रस्त व्यक्ति के छुटकारे का उपाय बतलाया। इस सम्बन्ध में प्राचीन ऋषिगण एवं सूतजी के सम्वाद का आख्यान गुरु ने कहा। सत्ययुग के समान पवित्र वातावरण, तपोधन व्यक्ति एवं साधन के श्रेष्ठ स्थान, कलिकाल में दुर्लभ ही नहीं असम्भव हैं। सत्य में ज्ञान से मुक्ति त्रेता में स्वधर्माचरण से, द्वापर में यज्ञों से है कलि में इसे पाने में बड़ी विषमता है; देहही कलि में प्रधान है, सर्वत्र भोग प्रधान पदार्थवाद का बोलबाला है, धन ही

सर्वत्र प्रधान है। वेदाचरण निन्दित माना जाता है बल्कि जिनके हाथों उस अपौरुषेय ज्ञाननिधि की रक्षा शक्य है वेही द्विज अपने अधम आचरणों से उसके ह्रास में प्रवृत्त होते हैं फिर भी काशी की महिमा ऐसी है कि इन कलिकाल के दोषोंवाला व्यक्ति भी पाप कर काशी में आकर शरण लेता है तो वह शुद्ध हो मोक्ष को प्राप्त करता है। ऋषियों को कहे गये सूत के वचनों का गुरु द्वारा अनुवाद सुन शिष्य ने पूछा हे गुरो! जब जितेन्द्रिय पाप से रहित शान्त महान्त, भगवान् विष्णु शिव के चरणों का आश्रय लेनेवाले सभी तीर्थों में मुक्ति लाभ कर लेते हैं तो काशी की क्या विशेषता हुई। गुरु ने तप, इन्द्रियनिग्रह, मनःसंयम द्वारा सम्पूर्णतया आत्मसाक्षात्कार का साधन बनानेवाले व्यक्तियों का वर्णन कर कहा कि कभी-कभी काम, क्रोध, लोभ, मोह, मद, मात्सर्य आदि पूर्व जन्म के संस्कार प्रबुद्ध होकर व्यक्ति को प्रतिक्षण आगे बढ़ने से रोकते हैं। धीर पुरुषों को भी मोह प्राप्त होता है केवल काशी क्षेत्र ऐसा है जहां साधन के लिये कुछ करने से अत्यधिक लाभ मिलता है। अन्य तीर्थों में मनुष्य के बुरे संस्कारों द्वारा पतन का मार्ग उपस्थित होने का अवसर रहता है परन्तु काशी में भोगेच्छा सम्पूर्ण रूप से निवृत्त होती है। साधन की विकलता अन्य तीर्थों में पूर्ण नहीं हो सकती यहां सुगमता से अन्य साधारण साधनों से विष्णुपद की प्राप्ति होती है। बस यही इस काशी की महत्त्वपूर्ण विशेषता है। यहां तो निष्पाप होकर भगवती काशी की शरण में रहकर साधन करो बस सब परमपद का मार्ग प्रशस्त मिलता है। इस विषय में विष्णुशर्मा ब्राह्मण का आख्यान वह नर्मदा के तीर पर माहिष्मतीपुरी में निवास करता था। अपने ब्रह्मण्यजीवन से वह पवित्रान्तःकरण था। उसके अग्निशर्मा और सोमशर्मा दो पुत्र थे जो विद्वान् वीतराग और मनस्वी थे। एक बार रेवा के तट पर प्रतिदिन के कथा श्रवण के कार्य के बाद दोनों में ऐसा प्रकरण चला कि मुक्तिसाधन का सरल एवं सहज उपायवाला कौनसा तीर्थ है? इसके उत्तर में ब्राह्मणों के

बीच में शैव मृकण्डु के पुत्र ने काशी के क्षेत्र को उपयुक्त बतलाया। सोमश ने रेवा के तटपर ही रहकर साधन किया और अग्निशर्मा काशीरहस्य मार्कण्डेय से सुन वहीं जाकर जीवन बिता परमपद का भागी बनने के लि प्रयत्न करने की सोचने लगा। वह सौभाग्य से काशी जाकर अपने साधन शिव-पार्वती को प्रसन्न कर अन्त में परमपद का भागी हुआ। इधर सोमश ने कठिन तप कर कई सिद्धियां प्राप्त की और अधिकाधिक लोगों को चमत्कृत करने लगा। कभी उसे भाई की दीनगति ( काशी जाकर दुःखावस में जीवन बिताने ) पर तरसआती, कभी मान अहंकार से अपने को स्वयम्विधा समझ मोह में फूला न समाता, भोगमय जीवन से उसको अन्तकाल में नी गति मिली और दोनों भाइयों की विपरीत बुद्धि से अलग-अलग फल मिल नरक में सोमशर्मा को अपने भाई की उत्तम गति याद आई और अपनी कर पर पश्चात्ताप हुआ। धर्मराज की आज्ञा से काशीस्मरण द्वारा उसका कोलापुर ब्राह्मण के घर जन्म और फिर काशीवास से उसे मुक्ति लाभ हुआ।



कलि की सन्धि सङ्क्रमण वेला और सन्ध्यान्तकाल में धर्म की अवस्था

विषय में गुरु ने शिष्य को विस्तार से समझाया और कलि में अवस्थित सर्वसाधारण जनता के आचरण के विषय में विस्तार से वर्णन किया। कलि में वर्ण आश्रम, आचार, सत्य, दम, दया और दान आदि सद्गुणों का ह्रास; पाखण्ड, दम्भ, मिथ्याचार आदि की वृद्धि; सत्पुरुषों का उपहास और असत्पुरुषों की प्रधानता आदि इसके विशेष लक्षण हैं। धर्म गौण और धन सर्वत्र प्रधान होजाता है इसका एकमात्र उपाय काशीसेवन है, क्योंकि वहां देवाधिदेव भगवान् शङ्कर का आवास सम्पूर्ण देवगण सहित है वहां कलि विचारे की कुछ भी नहीं चलती। इसके विषय में प्राचीन इतिहास महासेन चन्द्रवंशी राजा और वामदेव गुरु के आख्यान का वर्णन। यह महासेन अतिनीच, कामी, क्रूर, कुमार्गगामी, पापी और परद्रव्य तथा परस्त्री सेवी था। एक बार उस दुराचारी ने अक्षौहिणी सेना के साथ प्रतिष्ठान के राजा सुमेधा पर चढ़ाई की परन्तु सुमेधा की धार्मिक वृत्ति और भगवद्भक्ति के सामने वह बड़ी भारी सेना लेकर भी टिक न सका और हार गया। भागकर वह काशी में आया और अपनी पराजय तथा अपने भय का कारण ऋषि वामदेव से पूछने लगा। वामदेव ने उसके दुराचारी जीवन को ही उसका एकमात्र कारण बताया और कहा कि काशी में रहते हुए उसका यह सब असह्य है इसी से पराजय हुई है। अतः उसे अपना धर्ममय जीवन बनाकर सफलकर्मा होना चाहिये। राजा ने अपने काशी वासी जीवन में ऐसी पापाचरण वृत्ति के विघ्नों का कारण पूछा तो ऋषि ने उसकी अधर्मबुद्धि ही इसमें प्रधान बताई। सुमेधा राजा पर अज्ञानी राजा महासेन ने फिर चढ़ाई की कलि एवं द्वापर का सुमेधा राजा को अपने प्रभाव में लाने के लिये परस्पर विवाद। कलि के द्वारा जीजान से प्रयत्न करने पर भी सुमेधा का शिवभक्ति से विमुख न होना और महासेन को पराजित करना। अब राजा को विशेष लज्जा अनुभव हुई उसे सुमेधा ने पकड़वा कर उसे अपने राज्य से बाहर कर दिया और उसके पुत्र का राज्य पर अभिषेक कर उसे धर्मपूर्वक प्रजा का पालन करनेको

कहा। पराजित राजा महासेन को अब सुबुद्धि आई और उसने काशी की शरण ले अपना जीवन का मार्ग संन्यास द्वारा प्रशस्त किया। इसके साथ सुमेधा के मन्त्रियों ने राजा से काशीराज को हरानेपर राज्य को अधिकार में क्यों नहीं किया यह पूछा तो उसने यही उत्तर दिया कि भगवान् विश्वनाथ की पुरी पर किसी तुच्छ व्यक्ति का अधिकार सम्भव नहीं अतः उसपर किसी भी रूप में अपना स्वामित्व वह नहीं जता सकता। दीपक ने यह सुनकर आनन्दाश्रुओं से गद्‌गद् हो गुरु को साधुवाद दिया और इस पवित्र आख्यान से अपनेको कृतकृत्य समझा।



मुनिगण ने सूत से जीव के पाश को छेदन करनेवाले मुक्तिदायक ब्रह्मज्ञान के विषय में सुनकर सांख्य, योग, अष्टाङ्ग योग, व्रत, तपस्या और तीर्थसेवन के बिना भी सरल मोक्षोपाय का मार्ग पूछा; धर्म सब युगों में एक होने पर भी प्राणिवर्ग के साधन की सामर्थ्य के बाहर की बात होने से भी सरल मार्ग के उपदेश का अनुरोध किया। सूत ने उन्हें बताया कि कपिल का सांख्य योग सनातन भगवान् के ही आदेशानुसार ध्येय है। परन्तु योगादि के साधन मन की शुद्धि न होने पर व्यर्थ हैं मन की शुद्धि ही ज्ञान प्राप्ति की प्रथम सीढ़ी है। कपिल के पास गये हुए मुनियों ने इस प्रकार अपनी कठिनाई कही तो कपिल बोले कि जीवन में व्यक्ति विषय-विष के कारण आत्मसिद्धि के अमृत को प्राप्त नहीं कर सकता फिर भी मोक्षेच्छु किसी प्रकार निराश न हो प्रयत्न न छोड़े। विष्णु की विषयाकार रूप माया सुदुर्जय है। केवल भगवान् की शरण लेकर ही सम्पूर्ण विषयों को

माया रहित बुद्धि से सबको देखे। मोक्ष में सहज विषयवृत्ति बहुत बाधक है। अतः मनुष्य प्रभुपद पद्मपराग का लोभी भ्रमर होकर इन तुच्छ विषयवासनाओं से अपना मन हटा ले और सत्सङ्ग-सेवन, गुरूपदेश एवं शास्त्रचिन्तन द्वारा अपना कल्याण साधन करे। इस विषय में नरनारायण द्वारा नारदजी को जो उपाय बतलाया गया उसका विवरण दिया। नारदजी का नरनारायण से एक ही प्रश्न था कि कलिकाल में सर्वत्र भोग, राग, द्वेष, काम, क्रोध, शोक और मोह इनमें पड़े हुए मनुष्यों के उद्धार का क्या उपाय है। नरनारायण बोले कि यद्यपि जो कुछ कहा जारहा है वह सब गोप्य है फिर भी जगत् कल्याणार्थ योग्य अधिकारी आपको ( नारदजी को ) कहा जाता है। वाराणसी नगरी सम्पूर्ण देवगण, ब्रह्मा, विष्णु महेश, गणेश और सम्पूर्ण मुनिगण से सेवित है। सभी परमानन्द के अभिलाषी साधु पुरुष इस पुरी में आते हैं। यह अपने प्रभाव से ही आनन्दवन नाम से विख्यात है इसे ही नारायणावास, रुद्रावास और ब्रह्मावास नाम दिया गया है। काशीपुरी धन्य है जिसमें निवास करनेवाले प्राणीमात्र को मोक्ष प्राप्ति के साधन पद-पद पर मिलते हैं। अहो ! काशी ही निष्पाप पुरुषों के उद्धार का एकमात्र उपाय है जहां भगवान् की प्रगति में शास्त्र शरण होकर व्यक्ति धर्म की महत्ता से परमपद के अधिकारी होते हैं। जितेन्द्रिय होना ही सुतपस्या है, स्वभार्यागमन ही ब्रह्मचर्य है तो भगवन्नाम ही सब दुःखों से छुटकारे का एकमात्र साधन है। कामादि पर विजय प्राप्त करने के उपाय पूछने पर नरनारायण भगवान् ने कहा कि सर्व प्रथम काशी माहात्म्य का श्रवण कर काशी में प्रेम करे, फिर क्रोधादि पर विजय करे और शास्त्रादि श्रवणकर शङ्कर में मेरे में या भगवती में मन लगावे तो मनुष्य को एक ही जन्म में निर्वाण प्राप्त होजाता है इससे अधिक सुगम उपाय और कोई नहीं है। इसलिये सदाचारी भगवद्भक्तिपरायण साधक मुमुक्षु को काशी सेवन द्वारा परमार्थसाधन आवश्यक रूपसे साध्य है। फिर नारदजी प्रसन्न हो बिदा लेकर चले गये।

कपिल ने सिद्धों को काशी ही एकमात्र अपने परमार्थ लाभ के साधन की भूमि बतलाकर कहा स्वधर्माचरण युक्त हो साधन करने से शास्त्र-श्रद्धा और त्याग, शम, दम, तितिक्षा तथा उपरति का सद्गुरु की शरण से सेवन करने से अवश्य ही सत्फल मिलता है इसी प्रकार पापों के करने से भी कुफल शीघ्र ही मिलता है। इस पर सिद्धों ने पूछा कि काशी में किये गये पापों से मनुष्य का छुटकारा तथा अपने जीवन में उसके मोक्ष तथा जीवन सुख का क्या उपाय है ? तब श्री कपिल ने शङ्कर पार्वती के सम्वाद को लेकर सारा वृत्तान्त वर्णन किया। पार्वती के प्रश्न पर शङ्कर ने कहा कि ज्ञान में, अज्ञान में मनुष्य से इन्द्रियों द्वारा संस्कारवश सुकृत एवं पाप तो होते ही हैं। मन की गति गहन है सो प्रायश्चित्तत्रय करने से मनुष्य बन्धनों से छुटकारा पा जाता है। इसपर पार्वती ने तीन प्रायश्चित्तों की बात पूछी। शङ्कर भगवान् ने प्रथम प्रायश्चित्त वापी, कूप, और तड़ाग आदि जल के स्थानों का जीर्णोद्धार करना बताया इससे जल के आधार पर जीवित रहनेवाले प्राणियों के उद्धार के साथ साथ पितरों की अक्षय्य तृप्ति होती है। काशी के निवासी आकीट पतङ्ग शङ्कर भगवान् की साक्षात्प्रतिमूर्त्ति हैं। अतः इससे शङ्कर की साक्षात् सेवा है। काशी में धर्मपथ नाम का एक वैश्य अत्यन्त धार्मिक वृत्ति का था। उसने वायव्य कोण में एक तालाब खुदवाया उसकी धर्मवृद्धि आशातीतरूप में होने लगी। काल की गति विचित्र है। दुर्भिक्ष से पीड़ित वह वैश्य निर्धन हो गया और एक ब्राह्मण का कर्जदार हो गया। ब्राह्मण ने अपना

धन मांगा तो वैश्य ने अपनी हीन अवस्था का परिचय देकर विवशता प्रगट की। तब ब्राह्मण ने उसके बनाये हुए तड़ाग को अपने नाम से प्रसिद्ध करने को कहा। वैश्य तैयार होगया। ब्राह्मण ने अपने जातिबन्धुओं को बुलाकर एकत्रित किया और धर्मपथ के द्वारा कर्ज न चुकायेजाने की बात कहकर ब्राह्मणों के सामने धर्मपथ ने ही उससे छुटकारा पाने का उपाय पूछा। ब्राह्मणों ने अपने वक्तव्य में उस लेनदार ब्राह्मण से उचित न्यायसङ्गत बात मानने का वचन मांगकर एक बड़ी शिला मंगवाई और यह शर्त रक्खी कि जितने मूल्य के रूप में पशु-पक्षी मनुष्यों ने इस तालाब का पानी पिया है तबतक शिला नीचे डूबती रहे और मूल्य पूरा होने पर यह ऊपर आजावे यह कह शिला को जल में डाल दिया। इसी समय एक बछड़े के साथ प्यासी गाय आई और उसने तृप्ति पर्यन्त जल पिया। अब वह शिला तत्क्षण ही जल के ऊपर आगई। बस धर्म के गौरव के सामने उसकी अवस्था लघुतर होगई और तुम्बी के समान जल के उपरि भाग में शिला तैरने लगी। लोगों ने इस आश्चर्य को अपनी आंखों से देखा। इस धर्म की विचित्र सृष्टि का रहस्य बतलाने पर पार्वती ने शङ्करजी से तड़ाग आदि के उद्धार पर ही विशेष जोर क्यों दिया गया यह पूछा तो शङ्कर बोले कि काशीक्षेत्र में सर्वत्र ही शङ्कर भूमि के अणु परमाणु में व्याप्त है। अतः कोई भवन आदि नूतन रूप में बनाने के स्थान में पहले के बने टूटे फूटे धर्मस्थानों का विशेष रूप से जलाशयों का जीर्णोद्धार विशेष इष्ट है। इससे न तीर्थ को खोदना होगा न ज्योतिर्लिङ्गों की प्रतिष्ठा को कोई घात ही। मूल धर्मस्थानों का इसीलिये जीर्णोद्धार धर्म की वृद्धि करता है। काशी में बुद्धिपूर्वक किये गये पापों के पापी के मरने पर उसे पिशाच योनि प्राप्त होती है इसकी जिज्ञासा करने पर भूतभावन महेश्वर बोले कि इस पिशाच योनि से बचने का काशी की सत्कथा को सुनना ही एकमात्र उपाय है, कारण बिना इस महत्त्वपूर्ण कथा को सुने मनुष्य को पाप-पुण्य का पूरा-पूरा ज्ञान नहीं होता अतः भोगादि वृत्ति से निवृत्ति प्रधान मार्ग लेकर साधक मुमुक्षु लोग भगवती

काशी की शरण हो अपना उद्धार करते हैं अन्यथा कालभैरव भैरवी यातना द्वारा उसे पापों से छुड़ाते हैं। इस अध्याय के सुनने और सुनाने के माहात्म्य का वर्णन।



पार्वती ने भगवान् शङ्करजी से विषयासक्त, कामी, पापी, धनलोभी पुरुषों के लिये उद्धार का उपाय पूछा तो शङ्करजी ने क्षेत्रकृत पाप करनेवाले मनुष्यों के लिये उद्धार का दूसरा प्रायश्चित्त बताया। उन्होंने शिवभक्त तपस्वी, मुनियों में श्रेष्ठ जैगीषव्य द्वारा शिष्य के लिये अनुग्रहार्थ उद्धार का जो उपाय पूछा गया, वह कहा। शङ्करजी ने उनके नियत अभिवादन और स्तुति से प्रसन्न हो उसे अपना इष्ट मन्तव्य सुनाने को कहा। जैगीषव्य बोले कि यह शिष्य काशी में रहकर भी सभी अवगुणों में बुरी तरह फंस गया है। इसे जो आवश्यक ताड़ना दी गई उससे कोई सुधरने का मार्ग न देखकर अब मैंने इससे बोलना भी बन्द कर दिया है। उसे जब बाहर निकलजाने को कहा गया और श्राप देने की धमकी दी गई तो वह विन्ध्यपर्वत की गुफा में जाकर तप करने लगा। वहां तीन वर्ष तक तप करने पर भी उसके मन को परितोष नहीं हुआ तो गोदावरी भीमरथी में आया वहां भी स्वधर्मानुचरण के फल का लाभ मनःशान्ति न हुई। फिर श्रीशैल पर स्कन्द की आराधना करने लगा उसे वहां अगस्त्य नाम के ब्राह्मण के मुख से हा काशी! हा काशी! ऐसा काशी के विरह में कातर स्वर से पुकार सुनाई पड़ी। अब उस काशी नाम के प्रभाव से





उसे अगस्त्य और स्कन्द दोनों का साक्षात्कार हुआ और स्कन्द (कार्त्तिकेय) ने उस आगत काशीविरही ब्राह्मण की यथोचित अर्घ्यपात्रादि से सत्कार द्वारा प्रशस्ति की। उसके काशीप्रेम की प्रशंसा कर उससे कुशल प्रश्न किया और अपने करने योग्य कोई काय के लिये पूछा। अगस्त्य ने शीघ्र काशी प्राप्ति के लिये आग्रह किया। इसपर कार्त्तिकेय ने विघ्न बहुलता होने से काशी विरह हुआ है। उसका अन्त होनेपर उसे शीघ्र ही काशी प्राप्ति होगी ऐसा कहा। आगे कार्त्तिकेय ने कहा पुण्यशील व्यक्ति को काशीलाभ मिलता है। काशी जनताप शान्ति के लिये प्राणिवर्ग को अमृत पिलाने के लिये विश्वनाथ भगवान् ने प्रपा (प्याऊ) बनादी है विश्वनाथ अशरणशरण दयालु हैं जिनकी कृपा से भूमण्डल पर काशी जैसा पुण्यक्षेत्र सर्वथैव विद्यमान है। अगस्त्य के पूछने पर स्कन्द ने काशी में स्थूल या सूक्ष्म किये गये पापों के निस्तार का उपाय एकमेव भगवान् शङ्कर ही जानते हैं। इसपर वह दुःखी होकर फिर शङ्करजी से प्रार्थना करने लगा। शङ्करजी ने प्रसन्न हो अगस्त्य से अतीव गोप्य तत्त्व कहा कि ज्ञान के बिना किसी व्यक्ति का प्रायश्चित्त कोई अर्थ नहीं रखता। काशी में देहाभिमानी व्यक्ति किसी प्रकार रह ही नहीं सकता। अतः काशी ब्रह्मप्राप्ति का एकमात्र स्थान है। दूसरे स्थानों पर ब्रह्महत्यादि पाप करने पर काशीवास से प्रायश्चित्त है। परन्तु काशी में किये गये पापों का तो कोई प्रायश्चित्त नहीं। उन्हें करनेवालों को यातना भोगनी ही पड़ेगी परन्तु काशी के चारों ओर पञ्चक्रोश में विस्तृतक्षेत्र की प्रदक्षिणा और शिव के पाताल से उत्थित शिवलोक से ऊपरतक व्याप्त ज्योतिर्लिङ्ग विश्वेश्वर की प्रदक्षिणा से यह सब पाप भी छूट जाते हैं। पञ्चक्रोश क्षेत्र की यात्रा अनन्त फलदायिनी है। मनुष्यगण अपने सारे जन्मभर काशी में रहकर प्रतिवर्ष विधि-विधान से प्रदक्षिणा करें तो वह सब निष्पाप और जीवन्मुक्त हैं धन्य है काशी की महिमा; धन्य हैं काशीवासी और धन्य हैं उनके प्रदक्षिणादि सत् सुन्दर क्रियाकलाप।

ऋषि कुष्माण्ड के पुत्र मण्डप ने सङ्गदोष से बाल्यकाल से ही वेदाभ्यास करने पर भी काशी में रहकर पाप का आचरण किया। माता-पिता भाई-बन्धु और कुटुम्बियों सब ने ही उसे मना किया। परन्तु उसने किसी की भी एक न सुनी। उसकी यह सब बुरी आदतें अवस्था के साथ-साथ बढ़ती ही चली गईं। एक बार वह राजा के महल में अपने दो-तीन साथियों के साथ घुस गया और सफलता से चोरी कर सुरक्षित धन लेकर बाहर निकल आया फिर वेश्या के घर में उसे रखकर उसी के साथ दिन-रात आहार-विहार करता रहा। एक दिन उसे प्यास लगी और मञ्च के नीचे रक्खे हुए मदिरा के भरे ताम्रपात्र को पानी का भरा समझ उसे पी गया। वेश्या से पूछनेपर उसे पता लगा कि वहां तो सब सुरा रक्खी हुई थी। उसी समय उसके दोनों साथी आये। उन्होंने मण्डप से सुवर्ण मांगा, न देने पर उसे खूब पीटा। उन्हें देने को मण्डप ने वेश्या से धन मांगा तो उसने उलटी डांट बताई। अब तो बेचारे मण्डप को वेश्या के घर से चलेजाने के सिवा और कोई चारा ही नहीं था। ज्योंही वह घर पहुंचा तो पीछे से वे दोनों मित्र लड़के भी उसके पिता और माता के पास आये तथा उनसे सारी कथा अपने पुत्र के सम्बन्ध में कह सुनाई। फिर तो कुष्माण्ड ने उन्हें कहा कि ऐसे विपरीत व्यक्ति को

जो राज्य की सुख-समृद्धि में बाधा देता है, अवश्य राजा के पास लेजाकर दण्ड दिलवाना उचित है। इसपर वे दोनों डरे कि कहीं वह क्षमाप्राप्त साक्षी बनकर राज्य की चोरी का सारा भेद न देदे। तब उन्होंने राजा के पास जाने से मना कर दिया। इसपर कुष्माण्ड ने मण्डप को तिरस्कार के साथ घर से बाहर निकाला। इस बुरे कार्य के प्रायश्चित्त करलेने पर ही तुम्हारा उद्धार शक्य है पिता के इस प्रकार कहते हुए छोड़ देने पर वे दोनों मित्र उसे दूर देश में लेगये और उसे खूब पीटा। जब वह मूर्च्छित होगया तो उसे मरणासन्न समझ वे अस्सी सङ्गम के समीप छोड़ पछतावाकर चलते बने। फिर रातभर सिद्धेश्वर में रहकर भूखे-प्यासे उसी ब्राह्मण कुमार को खोजने के लिये गये कि वह मरा या जीवित है। उनके वहां पहुंचने के पहले ही वह मूर्च्छा से उठा तो देखा सामने ही पञ्चक्रोशात्मक शिवलिङ्ग का शिवजी के माहात्म्य को जाननेवाले भक्त लोग प्रदक्षिणा कर रहे थे। उन्हें देख वह साथ हो लिया उस दिन सभी यात्री कर्दमेश की सन्निधि में टिके। वहां वह भी सत्सङ्ग से वेदशास्त्रों के सार को पीनेवाला साक्षात् मण्डप होगया। उसने रात्रि में भगवान् शङ्कर के सामने जागरण किया और सभी ने उसकी भक्ति की साधुवाद देकर प्रशंसा की। कुष्माण्ड के पुत्र का शिवभक्त होना उचित ही है। उनमें से कोई भी उसके पूर्व वृत्तान्तों से परिचित नहीं था फिर भी सत्सङ्गति का ऐसा विलक्षण प्रभाव हुआ कि पहले बाहर से वह साधुपुरुष दिव्य शरीरवाला था ही फिर अन्तःकरण भी उन यात्रियों के साधुवाद से निर्मल होगया। उसे विश्वास हो गया कि सन्मार्ग से ही योगक्षेम तो चलता ही है। अतः यही एकमेव निश्चय किया कि शिवभक्त सन्त पुरुषों की प्रसन्नता, देह की कोई चिन्ता न होने से ही भक्ति सुन्दर मार्ग है ऐसी ही जीवनचर्या बनाने का प्रयत्न किया जाय। भीमचण्डी पर दूसरे दिन सबके साथ मण्डप ने विश्राम किया और सज्जनों के द्वारा सुन्दर भोजन आदि से सत्कृत होकर रात्रि में देवीजी के सामने सभी ने भी भक्तिभावपूर्वक जागरण कर क्षेत्रमाहात्म्य सुना और सुन्दर शरीरवेषधारी मण्डप ने भी खूब प्रेम से नृत्य

किया। तीसरे दिन वह विशेष संयम से चलते-चलते महादेव, वासुदेव, शिव आदि नामों का कीर्त्तन क्षेत्र के दक्षिण भाग से परिक्रमण करते हुए देहली विनायक पर आ पहुंचा और सबकुछ छोड़ केवल भगवन्नामपरायण होगया। उसे अपने पूर्व कुकृत्यों के लिये बारम्बार पश्चात्ताप होने लगा और केवल भगवान् भूतभावन शङ्कर तथा सर्वतापशमनी भगवती काशी की ही एकमात्र शरण समझ उनसे अपने उद्धार की पश्चात्तापपूर्वकप्रार्थना करने लगा। रामेश्वर में आते-आते उसकी भक्ति प्रवणता का भाव देखते ही बनता था। अब तो वह रामेश्वर और सोमनाथ की पूजनकर बिना कुछ खाये-पीये ही नृत्यगीतादि परायण रहने लगा। उसका जीवन शिव, विष्णु एवं काशी के ध्यानपरायण होगया। उसने वृषध्वज में जाकर विधिपूर्वक कपिला के जल में स्नानकर देवगण की पूजा की फिर विश्वनाथ और माता अन्नपूर्णा के दर्शन किये। मण्डप ने अपना वृत्त सुना उद्धार के लिये सभी यात्री सदस्यों से उपाय पूछा। सबने उसे निष्पाप बताते हुए भगवान् के क्षेत्र की प्रदक्षिणा द्वारा सब ठीक किया गया है ऐसे कह आश्वासन दिया और भगवान् विश्वनाथ का स्मरण करते हुए अपने पिता के दर्शन करने और उन्हें बुलाने के लिये कहा। मण्डप ने जैसे ही घर के दरवाजे पर शिव-शिव, महादेव-महादेव की आवाज लगाई तो उसके पिता ने उसकी माता को भेजा। माता ने अपने पुत्र को देख बिना प्रायश्चित्त ही कैसे तूं आगया यह पूछा तो मण्डप ने कहा कि आप दोनों को सदस्यगण बुलाते हैं आप चलिये। कुष्माण्ड को विश्वास नहीं हुआ। फिर भी वह साथ हो लिया। सदस्यों से सारी बातें जानकर मुक्तिमण्डपिका की बातपूछी तो उन्होंने विष्णुभगवान् को ही प्रमाण बताया। वे भगवान् विष्णु, सूर्य, ढुण्ढिनाथ, दण्डपाणि और भैरव की स्तुति करने लगे सब ने प्रगट हो एकस्वर से पञ्चकोश प्रदक्षिणा करनेवाले के पाप शमन होते हैं यह कहा। भैरव ने विशालाक्षी ब्राह्मणी के स्वेच्छामय जीवन की कथा कही जिसने स्वेच्छाचार से काशी में भी आकर पाप किया। परन्तु किसी ब्याज से पञ्चक्रोश प्रदक्षिणा से

उसका उद्धार हुआ यही मण्डप के उद्धार का भी उपाय है। इसपर सब ने साधुवाद दिया और बिदा ली। इस उपाख्यान को सुन जैगीषव्य मुनि ने शिष्य के साथ ५ दिन तक पञ्चक्रोश प्रदक्षिणा की और स्कन्द के प्रसाद से शिष्य का उद्धार होगया। इस अध्याय के पढ़ने का फल।



भगवती ने पञ्चक्रोश प्रदक्षिणा की विधि पूछते हुए निवास के स्थान, भक्ष्य और अभक्ष्य, सीमास्थित देवों की पूजा, दान आदि के विषय में जानना चाहा जिससे यात्रा पूर्ण होसके। भगवान् शङ्कर ने आश्विन आदि तीन मासों में क्षेत्र प्रदक्षिणा का महत्त्व बताया या माघ, फाल्गुन, चैत्र एवं वैशाख इन चार मास में प्रदक्षिणा करने का विधान बताया। पूर्व दिन ढुण्ढिराज की पूजन कर केवल हविष्य का भोजन (फलाहार) ही करे। दूसरे दिन प्रातः गङ्गा में स्नान कर विश्वनाथ की पूजा करे फिर भगवती अन्नपूर्णा और विश्वनाथ की यात्रार्थ पूजा करे मुक्तिमण्डपिका में जाकर प्रजातवाक् काय मन से उत्पन्न ज्ञात अज्ञात अपराध एवं पापों की मुक्ति के लिये सम्पूर्ण पञ्चक्रोशस्थित ५६ देवगण १२ सूर्यों सहित नृसिंह केशव सहित नानावतारों के देवगण और शक्ति सहित ज्योतिर्लिङ्ग की पूजा करता हुआ क्षेत्र प्रदक्षिणा करूँगा यह सङ्कल्प करे। फिर ढुण्ढिराज गणेश को मौन होकर प्रणाम कर पञ्चक्रोश की यात्रा निर्विघ्न करने के लिये उनसे आज्ञा मांगे। मोद, प्रमोद, सुमुख, दुर्मुख एवं गणनायक को

प्रणाम कर षोडशोपचार से पूजन करे और दण्डपाणि की पूजा करे। कालराज और विश्वेश्वर की पूजा कर मणिकर्णिका में जाकर स्नान कर मणिकर्णीश महादेव का पूजन करे। वहीं तट पर गङ्गा, केशव, ललिता, जरासन्धेश्वर, सोमनाथ, दाल्भेश्वर शूलटङ्केश्वर, आदि वाराह, दशाश्वमेध के लिङ्ग का वन्दन अर्चन करे। फिर सर्वेश्वर, केदार, हनुमदीश सङ्गमेश, लोलार्क अर्कसव्ङ्ग-कगणाध्यक्ष की असि सङ्गम पर पूजन करे। क्षेत्र प्रदक्षिणा में कोई भी स्थान बिना दर्शन किये न छोड़े। दुर्गाकुण्ड पर स्नान कर दुर्गविनायक का पूजन करे। वहां पर भगवती दुर्गा की पूजा कर मधु, पायस और लड्डुओं से ब्राह्मणों को तृप्त करे। रात्रि में पुराण श्रवण, श्रीभगवन्नाम का सङ्कीर्त्तन भक्तिपूर्वक करे और परोपकार में अपनेको लगावे फिर प्रातः नित्यकर्म कर भगवती का पूजन करे विष्वक्सेन को पूजे और कर्दमेश की पञ्चधान्यों से पूजा करे। आदि में कर्दम तीर्थ में स्नान कर कूपावलोकन करे एवं सोमनाथ, विरूपाक्ष और नीलकण्ठ की अर्चना करे। वहां कर्दमेश्वर में स्नानादि से निवृत्त होकर होम एवं ब्राह्मणों की श्रद्धाभक्ति से भोजन आदि से तृप्ति करे तथा श्राद्धादि करने से तीन ऋणों ( देवऋण, ऋषिऋण और पितृऋण ) से उऋण होजावे। प्रातःस्नान कर कर्दमेश्वर का पूजन कर पुनर्दर्शन के लिये आज्ञा ले आगे बढ़े। नागनाथ, चामुण्डा, मोक्षेश और करुणेश्वर, वीरभद्र, विकटा नाम की दुर्गा, उन्मत्त भैरव और कालकूट का पूजन वन्दन करे। विमला नामक दुर्गा को प्रणाम कर महादेव के यहां दर्शनार्थ जावे। नन्दिकेश, भृङ्गिरिटि, गणप्रिय, यज्ञेश, विमलेश्वर, मोक्षद औरअमृतेश्वर का पूजन करे। गन्धर्वसागर पारकर भीमचण्डी में जावे। वहां स्नान कर दुग्ध से भीमचण्डी को स्नान करा पूजन करे और योग्य ब्रह्मवित् विद्वानों को भोजन से तृप्त कर चण्डविनायक में निवास करे। रविरक्ताक्ष, गन्धर्व और नरकार्णव तारक शिव का पूजन कर रात्रि में जागरण से भक्तिपूर्वक सङ्कीर्त्तन हरिकथा आदि करे। प्रातः पूजन कर महाभीम देवस्थान में जावे। यहां

तिलों को छोड़ता जावे। भूतनाथ, सोमेश की सिन्धु के तटवर्त्ती होने की भावना रख पूजन करे। वहां कामेश, गणेश्वर, वीरभद्र, चारुमुख एवं गणनाथ का पूजन करे फिर विघ्नों के समूह को नाश करनेवाले देहलीश के यहां जावे। इन्हें लड्डू, लाज, ( खील ) सत्तू तथा ईख के दण्ड ( गन्ना ) से पूजन करे उन्हीं के पास १६ विघ्ननाथों को पूजे। उद्दण्ड गणपति उत्कलेश्वर की पूजन करते हुए रुद्राणी भगवती की तपोभूमि का दर्शन लाभ करता हुआ रामेश्वर मेंजावे यहां वरुणा में स्नान कर तर्पण आदि कर भगवान् रामेश्वर की श्वेत (सफेद) तिल, विल्वपत्र आदि से पूजन कर वहीं पर नाना दिशाओं में विराजमान सोमनाथ भगवान् का पूजन करे। भरतेश, लक्ष्मणेश्वर शत्रुघ्नेश्वर, द्यावा भूमीश्वर नहुषेश्वर की पूजा करे। वहीं रात्रि भर रहकर जागरण करे। प्रातः स्नान कर फिर भगवान् रामेश्वर का पूजन कर वरणा पार के सम्पूर्ण देवस्थानों का दर्शन करता हुआ देवसङ्गेश्वर में दान आदि देकर क्षेत्र के बीच में विराजे हुए पाशपाणि तथा विनायक का पूजन करे और क्षेत्र के बाहर पृथ्वीश्वर को पूजे। स्वर्ग भूमि और मोक्ष भूमि क्षेत्र के मध्य जो स्थित है यह कपिल क्षेत्र है। यहां वृषभध्वज का पूजन करे यहां तर्पण श्राद्ध का विधान बहुत फल देनेवाला है। यहां भी एक दिन-रात निवास कर जागरण आदि करे फिर ज्वाला नृसिंह में जावे और कपिल सरोवर की प्रदक्षिणा कर वरुणा को पारकर सङ्गम में स्नानकर आदिकेशव भगवान् का पूजन करे। वहां जौ विखेरते हुए चलना आवश्यक है। इसके वाद प्रह्लादेश्वर, त्रिलोचन, विन्दुमाधव, पञ्चह्रद, गभस्तीश और मङ्गलागौरी का पूजन करे। फिर वशिष्ठ वामदेव, पर्वतेश्वर, महेश्वर, सिद्धि विनायक और सप्तावरणग गणनायक, सब का पूजन कर मणिकर्णिका में स्नान कर भगवान् विश्वनाथ के यहां आकर पञ्चोपचार से पूजन करे। यहां मुक्तिमण्डप में आकर विष्णु, दण्डपाणि, ढुण्ढि, भैरव, आदित्य तथा पांच गणपों का फिर पूजन करे और यथाशक्ति पञ्चक्रोश

प्रदक्षिणा की साङ्गतासिद्धि के लिये क्षमा याचनापूर्वक दान देवे। घर जाकर ब्राह्मणभोजन करावे। पञ्चक्रोशी प्रदक्षिणा का माहात्म्य और श्रद्धा द्वारा ही यात्रा काल का निर्णय ( जब श्रद्धा का उदय हो तभी पञ्चक्रोशी यात्रा करे )।



श्रीदेवी पार्वती ने पञ्चक्रोशी यात्रा के नियमों के विषय में पूछा। महादेवजी बोले यात्रा करनेवाला प्रतिग्रह, परान्न, परस्त्री के साथ संभाषण, परधनग्रहण और स्नेह से कुत्सित वार्ता को भी त्याग दे। पापियों का संग न करे इससे सम्पूर्ण कार्य निष्फल होजाते हैं। विष्णु एवं भैरी ( शिव की ) निन्दा करनेवालों के साथ न जावे। दूसरे की निन्दा एवं परद्रोह न करे। गुरु-निन्दा, शास्त्र-निन्दा, शिवधर्म, महात्मा, तीर्थ, लिङ्ग और तपस्या की निन्दा न करे। अन्यत्र पाप किया हुआ इस क्षेत्र की परिक्रमा करने से नष्ट होजाता है परन्तु क्षेत्र की प्रदक्षिणा में किया हुआ पाप कोई नष्ट नहीं करसकता। परमतत्त्व के ज्ञान की इच्छा करनेवाले ब्राह्मण, क्षत्रिय, वैश्य, शूद्र, एवं अन्त्यजों को क्षेत्र प्रदक्षिणा करनीं चाहिये। क्षेत्र यात्रा के दिनों में ब्राह्मण, दीन, अनाथ पङ्गु एवं अन्धों को कुछ देता रहे तथा पृथ्वी पर शयन करे; तैल एवं मांस आदि भक्षण न करे। माषान्न ( उड़द ) मसूर, चना, कोदों, ताम्बूल, मैथुन एवं अन्य भोगों का त्याग करे। दोनों वक्त स्नान एवं नित्य श्राद्ध करे। यहां पर जो किया जाता है उसका कोटिगुणा फल होता है। अन्यक्षेत्र में किया हुआ पाप पुण्यक्षेत्र में नष्ट होजाता है पुण्यक्षेत्र में किया हुआ वाराणसी में और वाराणसी में किया हुआ अन्तर्गेह में नष्ट होजाता है परन्तु अन्तर्गेह में किया हुआ पाप वज्रलेप होजाता है। उस वज्रलेप पाप को मिटाने के लिये यह पञ्चक्रोश की प्रदक्षिणा बतलाई है। यह काशीक्षेत्र सम्पूर्ण प्राणियों के लिये

सिद्धिप्रद है। श्री देवी ने पूछा हे महेश ! प्रदक्षिणा का क्रम क्षेत्र के बाहर से अथवा मध्य से है नियम का भङ्ग न हो और पाप नष्ट हों क्योंकि शरीरधारियों के पाप का सम्बन्ध सर्वदा ही रहता है और जिनकी शक्ति पञ्चक्रोश यात्रा करने की न हो उनका पाप कैसे नष्ट हो सो कहिये। महादेव बोले स्नानकर विश्वा के साथ विश्वेश की पूजाकर मोदादि पञ्चक, ढुण्ढिराज, दण्डपाणि, भैरव और दुर्गा की पूजाकर सात आवरण विनायकों में, बहिरावरण में विद्यमान सिद्धिविनायक की दक्षिणा से परिक्रमा कर अर्कविनायकादि सर्व-विनायक पर्यन्त सातों को बाईं ओर छोड़ परिक्रमा करे। जहांपर अधिक श्रद्धा हो वहां एक रात्रि अथवा दो या तीन रात्रि रहे। दण्डपाणि की नित्य पूजा करे। इससे परिक्रमा सफल होती है। परिक्रमा समाप्ति कर विश्वनाथ की पूजा पूर्ववत् करे। देवी ने पूछा यात्रा करनेवालों के लिये दण्डपाणि की पूजा नित्य ही बतलाई इसका कारण कहिये। श्री शिव बोले काशी में आकर बाहर नहीं जाना चाहिये ऐसा मेरा वचन सुन दण्डपाणि वहीं रहने लगा। फिर कालान्तर के बाद नारदादि ऋषियों ने मेरे से पूछा तो मैंने सुदुर्लभ प्रायश्चित्त बतलाया। इस यात्रा का प्रवर्त्तक दण्डपाणि ही हैं। इसलिये उसकी पूजा नित्य ही आवश्यक है। फिर मैंने दूसरी क्षेत्र यात्रा बतलाई एक पञ्चक्रोश-यात्रा और दूसरी वाराणसी-क्षेत्रयात्रा। तीन प्रदक्षिणा करने से मनुष्य जीवन्मुक्त होजाता है। क्षेत्र प्रदक्षिणा के क्रम का वर्णन। पञ्चक्रोशी यात्रा का विस्तृत वर्णन संस्कृत टीका में किया गया है इसका सविस्तर वर्णन वहीं पर सेतुबन्धा टीका में देखने योग्य है।

---

पार्वतीजी ने इस रहस्ययुक्त यात्रा के विषय में अपना सब कुछ समाधान कर फिर यह जानना चाहा कि जो व्यक्ति धनी है परन्तु शरीर से अशक्त जैसे लूले, लङ्गड़े, शक्तिरहित, रोगग्रस्त हैं उनके लिये प्रायश्चित्तरूप में काशीस्थ पञ्चक्रोश यात्रा के फल का सुगम उपाय क्या है? इसपर भगवान् महादेव बोले कि धर्म की गति सूक्ष्म है। इसमें देश, काल और पात्र के अनुसार थोड़ा भी श्रद्धा से किया हुआ अधिक फल देनेवाला होता है। अतः ऐसे प्रायश्चित्त करने की इच्छावाले धनी असमर्थ लोगों को इस क्षेत्र के उन देवस्थानों का जीर्णोद्धार या जिन लिङ्गों के ऊपर छत आदि न हो उनका निर्माण करावे अथवा नूतन शिवजी के मन्दिर बनावे तो सारा प्रायश्चित्त होकर उन्हें मोक्ष का लाभ होता है। शिव या विष्णु की मूर्त्ति की प्रतिष्ठा का काशीक्षेत्र में विशेष माहात्म्य है तथा वेदवित् शिव, विष्णुभक्त विद्वान् को सारी सामग्री से पूर्ण घर देना विशेष रूप से फल देनेवाला है।

पार्वती के एक और प्रश्न पर भगवान् शङ्कर ने ब्राह्मण को गृहदान देने का विशेष फल बताया और उन्होंने सूर्यवंशी किसी महातेजा क्षत्रिय का आख्यान बतलाया जिसने व्यापार में खूब धन कमाकर अपना सामाजिक स्तर बनाया दैवात् उसे स्त्री वियोग होगया और वह दासीगामी बन गया। अब वह काशी में रहकर वणिग्वृत्ति से धन बटोरने लगा और उसे व्याजपर वहां ब्राह्मणों को देने लगा। इसके साथ ही और भी कई पाप छिपे-छिपे करता रहा। उस दासी के कोई सन्तान न हुई। वह धर्मपरायणा उस कृपण को धन के सदुपयोग के लिये बहुत समझाती परन्तु वह मानता नहीं। बाहर के वातावरण में अपनी अपकीर्त्ति से उस दासी को गहरी चिन्ता व क्षोभ हुआ। एक दिन बिना भोजन बनाये ही वह भूमि पर लेटी हुई चिन्ता करने लगी और अपने मन में दान की प्रशंसा करती रही। इतने में वह दासीरत क्षत्रिय घर में आया। घर को बुहारा हुआ न देख उसने दासी से इसका कारण पूछा और अपने खाने के लिये मांगा तो दासी ने अपनी बीमारी का बहाना कर भोजन न खाने तथा भोजन में धन का व्यय होता है ऐसा कटाक्ष किया। महातेजा क्षत्रिय ने दासी को धनार्जन का प्रयोजन बताया। परन्तु मानवती दासी चुपचाप लेटी रही। फिर ज्यादा अनुरोध करनेपर वह दासी बोली कि यदि मेरे से व्यवहार रखना इष्ट है तो आप जहां भगवान् शिव और विष्णु की पवित्र धर्मकथा होती है वहां प्रतिदिन जाकर सुनिये वह इतना तो मान गया परन्तु दान के लिये कुछ देना पड़े इसी डर से वह अबतक नहीं गया। इस तरह दासी को समझाने लगा परन्तु वह अपने मान पर अड़ी रही। विवश हो वह तैयार होगया और अपनी दासी को भोजन बनाने को कहकर त्रिलोचन तीर्थ के पास भक्तमण्डली की कथा सुनने चलागया। वहां धर्म के लिये व्यय होनेवाले धन का सदुपयोग व धर्म सुख की प्राप्ति का कारण है तथा अर्थ व काम के वासनावश धन का दुरुपयोग व उससे नारकीय योनियों की प्राप्ति का प्रकरण चल रहा था।

धन के सदुपयोग और उससे धर्म, अर्थ, काम, मोक्ष की प्राप्ति का कल्याणदायक उपाय सुनकर वह चकित और हतप्रभ हुआ और कथा की समाप्ति पर अनमना होकर घर लौटा। घर आनेपर दासी ने भोजन तो बनाया नहीं था अतः उसके सत्त्व की परीक्षा लेने की मनमें ठानी और महातेजा ने गरम जल से स्नान कर अपने हाथों ही माषान्न पकाया। उस अन्न के तैयार होने पर महातेजा ने उसको अतिथियों के खिलाये बिना न खाने का आग्रह किया। जैसे ही वह दासी बाहर गई तो कई भिखमंगे उसने देखे। परन्तु विशेषरूप से बुलाने पर भी कोई उस कृपण का अन्न खाने को तैयार न हुआ। यह बात जैसे ही दासी ने उस क्षत्रिय से कही तो उसे लज्जा एवं दुःख हुआ। फिर उसने भोजन करते-करते बिड़ाल, कुत्ते और कौओं आदि को बुलाया परन्तु वे डर के मारे पास में नहीं आये। इस प्रकार कथा सुनने के पहले दिन उसने और दासी ने ही भोजन किया। फिर वह अपने व्यापार की बात कर रात्रि में अपने पूर्वजीवन का अन्तर्निरीक्षण कर उद्विग्न हो पश्चात्ताप के साथ चिन्ता करने लगा। दासी के द्वारा इस प्रकार की चिन्ता के लिये क्या धन की चिन्ता से दुःखी हो कटाक्ष करने पर भी उसने कोई उत्तर न दिया। फिर प्रातः उठते ही गङ्गा में स्नान करने के लिये गया और फिर धर्मकथा सुनने गया। वहां शान्तव्रत नामक भगवद्भक्त नाना प्रकार की कथा कह रहे थे। उन्हों ने प्रकरणवश काशी-माहात्म्य बताते हुए काशी-वास नानाजन्मों के पुण्यों से होता है यह बताकर कहा कि पापी के पापों का नाश काशी के दर्शनमात्र से हो जाता है। वह पूर्वजन्म के पुण्यों से शुद्ध मनवाला होता है। यदि यहां भी पापकर्म में प्रवृत्त होकर जन्म को व्यर्थ खोता है तो भगवान् त्रिलोचन उसका शासन करते हैं। काशी का उपकार प्राणीमात्र पर बहुत बड़ा है। जो इतना अवसर पाकर भी भगवती काशी का आनन्द लाभ नहीं करता वह अधम है आदि-आदि। इस कथा का उस महातेजा कृपण क्षत्रिय पर अत्यधिक प्रभाव पड़ा। उसने पुनः श्रद्धायुक्त होकर गङ्गा में स्नान कर

भगवान् विश्वनाथ की वन्दना स्तुति की और घर में आया। भिक्षुक लोगों को भिक्षा देने के लिये बुलाने लगा परन्तु वे पतित भी ऐसे धनान्ध व्यक्ति की भिक्षा लेने को तैयार न हुए। बेचारे ने दूसरे दिन भी ऐसे ही दासी के साथ देवगण की पूजन कर भोजन किया। वह अपनी दासी को धर्मकथा के लिये की गई प्रेरणा पर साधुवाद देने लगा। तीसरी रात को पहले प्रहर में उसे मानसिक ग्लानि और पश्चात्ताप पहले से बहुत अधिक हुआ और उन्निद्र होकर शिव-शिव की करुणा भरी रट लगाता हुआ अपने किये पर अधिक पश्चात्ताप करने लगा। तीसरे दिन भी स्नान कर विश्वनाथ की पूजा के बाद सत्सभा में हरिकथा सुनने आया। शान्तव्रत ने फिर काशी, काशी सेवन एवं काशी में रहकर दान देने का अपूर्व माहात्म्य कहा। अब तो वह व्याकुल मन हो सबके सामने गिड़गिडा कर अपने दुष्कृत पापों के छुटकारे के लिये उपाय पूछने लगा। उन्होंने प्राचीनकाल में ऋषियों और भगवान् शङ्कर के बीच हुए वार्त्तालाप का उद्धरण देकर उसे काशी में किये गये पापों का प्रायश्चित्त का उपाय बतलाया। वह बोले "अच्छे ब्राह्मण को उपस्कर ( सामग्री ) सहित सुन्दर निवास योग्य घर देना, देवालय बनाना उनका जीर्णोद्धार करना आदि अन्तर्गृह क्षेत्र में सुन्दर घर बनाकर ब्राह्मण को दिया जाय तो शङ्कर भगवान् के मन्दिर के समान ही फल होता है"। इतना सुनकर महातेजा ने अपने धन से सुन्दर निवास योग्य गृह बनाकर सत्पात्र को देकर अपना जीवन का उद्धार किया। इस आख्यान के सुनने का फल। यहां छठे अध्याय से आरम्भ श्रीकपिल एवं सिद्धों का सम्वाद पूर्ण हुआ।

---

ऋषियों ने सूतजी से पूछा कि काशी में अनन्त तीर्थ होने से उनके जानने से तीर्थक्षेत्र की प्रदक्षिणा करते हुए इनके दर्शन का लाभ लिया जावे तो ठीक है अन्यथा यात्रा सोद्देश्यक नहीं है। तब सूतजी बोले कि सर्वप्रथम अविमुक्त में रहकर गङ्गास्नान करे मध्याह्न में मणिकर्णिका का आनन्द ले। प्रातः फिर पञ्चनद में भक्ति-पूर्वक स्नान करे फिर आदिकेशव भगवान् का स्थान जहां वरुणा श्री गङ्गाजी से मिली है। असि सङ्गम भी इसी प्रकार महत्त्वपूर्ण है। गङ्गा के किनारे अनन्त तीर्थ हैं उनमें नौ उषर हैं रेणुका, सूकर, काशी, काञ्ची, काली, नरेश्वर, कालञ्जर एवं महाकाल नौ अरण्य और नौ नाग प्रसिद्ध हैं। सप्तपुरी आदि के विषय में पूछने पर भगवान् के और देवी के बीच हुए वार्त्तालाप को उद्धृत कर सप्तपुरियों का स्थान बताया। शङ्खोद्धार प्रदेश में द्वारका, विन्दुमाधव के पार्श्वस्थित विष्णु-काञ्ची, अर्क से उत्तर वरुणा तक मथुरा, सोमेश्वर के समीप वायुकोण में अयोध्या, असि के सङ्गम के कोण पर हरिद्वार, वृद्धकाल से आगे और कृत्ति-वासेश्वर तक महाकालपुरी उज्जयिनी है। इन सप्तपुरियां की क्रमशः वर्षा, शरत्काल, वसन्त, ग्रीष्म, हेमन्त और शिशिर की ऋतुओं में यात्रा करना सर्वफलदायक है। पार्वतीजी के द्वारा सप्तपुरी का यह विभाग कब से किया गया ऐसा पूछने पर पशुपतिनाथ भगवान् ने प्राचीनकाल में देवगण एवं ऋषियों के बीच हुए सम्वाद का विवरण दिया और कहा कि सबने एक स्वर से जीवों की मुक्ति, पापक्षय तथा दुःख-निवृत्ति और सुख प्राप्ति का उपाय जानना चाहा

प
२२४



तब भगवान् विष्णु ने सप्तपुरियों को मोक्षदायक कहा और ब्रह्माजी ने उनके इस सूत्रभूत कथन का बृहत् भाष्य किया और काशीपुरी में इन छवों के साथ जो विलक्षण योग होकर यहां अमित प्रभाव दिखाता है उसका विस्तार से निरूपण किया। शङ्करजी द्वारा सन्देह दूर होने पर देवगण का स्वस्थान जाने का वर्णन और सारी स्थिति जानने पर शौनकजी ने अन्यतीर्थों के विषय में जब जानना चाहा तो सूतजी ने अविमुक्तेश्वर, विश्वेश्वर, मणिकर्णीश्वर, केदारेश, कृत्तिवास, वृद्धकालेश्वर, चन्द्रेश्वर, ब्रह्मेश्वर, त्रिलोचनेश्वर, ओङ्कारेश्वर, कपर्दीश्वर, धर्मेश्वर, और अविमुक्त क्षेत्र की भूरि-भूरि प्रशंसा की और संसार ताप से तापित जनता के उद्धार का एकमात्र उपाय काशीसेवन बताया धन्य काशीक्षेत्र और धन्य वहां के देवदर्शन लाभ का माहात्म्य।



ऋषियों ने सूतजी को उनसे अविमुक्तक्षेत्र का अलौकिक माहात्म्य सुनकर अनेकानेक साधुवाद दिया और कुछ विशेष जानने के लिये अनुरोध किया। सूत ने कुरुक्षेत्र में बैठे हुए वैशम्पायन आदि ऋषियों और व्यासजी के बीच हुए महत्त्वपूर्ण वार्त्तालाप का विवरण दिया। एक बार महातेजस्वी स्वायम्भुव मनु अपने तपःपूत जीवनसे दुःखित होकर ब्रह्माजी के यहां गये और ब्रह्मा के पूछने पर अपने वैराग्य का कारण कहा कि काशी में जब सब पापों से छुटकारा होने का सुलभ उपाय है तो मुझे वहां जाने की आज्ञा दीजिये। जैसे ही काशीविषयक प्रश्न का उत्तर देने को ब्रह्माजी सोच रहे थे कि उसी समय पापी पुरुषों का शासन करनेवाला यम भी सेवा में उपस्थित हुआ।

उसने कहा भारत में पापीलोगों के पापों का छुटकारा काशी नामोच्चारण, उसके दर्शन एवं वहां पर स्नान करने मात्र से हो जाता है इसलिये पापियों के शासन की अब कोई आवश्यकता नहीं रही। ब्रह्माजी ने दोनों को साथ लेकर भगवान् शङ्कर के पास जाकर उनकी स्तुतिपूर्वक अपने आने का कारण कहा। ब्रह्मा बाले हे भगवन्! आपको जब आदि सर्ग में अपनी प्रसन्नता व भक्तों पर कृपा करने का कारण पूछा गया तो आपने बताया था कि वेदमार्ग से चलनेवाले व्यक्तियों के ऊपर आपकी पूर्ण कृपा रहती है औरों पर नहीं। अब तो एक नया ही रूप सामने आया है; वह यह है कि जो लोग काशी का नाम लेते हैं व उसे प्रणाम करते हैं; वहां जाकर पूजा, जप, स्नान, परिक्रमा और स्तुति करते हैं वे सभी आपके धाम में स्थान प्राप्त करते हैं इसमें पापाचारी या धर्माचारी दोनों ही समान हैं। भगवान् ने उन्हें अविमुक्तक्षेत्र के परम दुर्लभ से दुर्लभ तत्त्व को समझाते हुए ब्रह्म एकमेव सत्य सनातन हैं माया शबलित ब्रह्म के द्वारा ही यह सम्पूर्ण ब्रह्मादि स्तम्ब पर्यन्त स्थावर जङ्गमात्मक सृष्टि प्रकाशित हैं। माया के प्रभाव से सम्पूर्ण प्राणिमात्र चित्तविक्षेपयुक्त रहते हैं। केवल यह अविमुक्तक्षेत्र शुद्ध ब्रह्म का निवासस्थान है, इसमें शिव, विष्णु का वास है। अतः यहां रहनेवाले को परमगति उसी प्रकार होती है जैसे गङ्गा में मिले हुए सुरा प्रवाह का रूप भी गङ्गाकार होजाता है। जैसे पारस को छूनेमात्र से ही लोहा सुवर्णमय हो जाता है वैसे ही काशी में सम्पूर्ण प्राणी ब्रह्मरूप हो जाते हैं। ब्रह्मा के यह पूछने पर कि एक ही निरङ्कुश ज्योति तमोगुण से परे है उसका परिच्छेदयुक्त होकर काशी में वास किस प्रकार हुआ, इसपर शङ्करजी ने कहा जैसे तेज महाभूतरूप होने से प्रकाशक है और उपाधिभेद से सूर्य एवं दीपक में उसका भास है, अधिष्ठान के अनुसार वैसे ही हिरण्यगर्भ एवं जीवों में अधिकृत भेद है; यही बात इस अविमुक्त के विषय में समझिये। यहां ब्रह्म का सर्वतोभावेन प्रकाश है इसमें कोई भी शङ्का का स्थल नहीं। बस आज से यही

नियम राजाज्ञा रूप में समझिये जो काशी में स्मरण, पूजन, कीर्त्तन, स्नान आदि कर अपने आत्मशुद्धि के साधनों में प्रवृत्त होता है वह कैसा भी हो ब्रह्मलोक क्या शिव और विष्णुलोक तक का अधिकारी होजाता है। ब्रह्मअग्नि स्वरूपा काशी सभी के ज्ञाताज्ञात पापों का नाश कर देती है। इसको विशेषरूप से बताने और पुष्टि करने के लिये शङ्करजी, ब्रह्माजी, स्वायम्भुव मनु और यमराज को साथ लेकर काशीपुरी में आये और उन्होंने प्रत्यक्ष अपनी आंखों से अविमुक्तक्षेत्र का चमत्कार देखा और कृतार्थ होगये। हरिहरक्षेत्र काशी में यह सब क्रियाकलाप एक अभूतपूर्व आदर्श हैं।

१५ काशीविश्वनाथसन्निधौ हरिहरात्मकेऽभेददर्शने सदृष्टान्त



ऋषियों ने पुनः विशेषरूप से काशीमाहात्म्य के विषय में जानने के लिये सूतजी से अनुरोध किया। सूतजी ने मिथ्या संसार से छुटकारे का उपाय काशी को छोड़ और कोई नहीं इस विषय को लेकर एक आश्चर्यकारिणी कथा कही। मगध देश में बहुत वाद-विवाद करनेवाला ब्राह्मणों को वाद में जीतनेवाला एक द्विज जेता नामक ब्राह्मण रहता था। उसने अपनी विद्वत्ता के बलपर ब्रह्मविद् ब्राह्मणों का तिरस्कार कर अपने मनगढ़न्त सिद्धान्तों द्वारा एक नया ही मार्ग अपनाया। एक दिन किसी ब्राह्मण को वाद में हराकर उसका वाद-प्रहार से तिरस्कार तक उसने कर डाला। एक दिन उसने भूख के मारे बहुत अन्न खाया। वह इन्द्रियलौल्य के कारण ज्वर से पीड़ित होकर परलोकगत हुआ। मरने के बाद ब्रह्मराक्षस हुआ और बहेड़े के वृक्ष पर रहने लगा तबसे उसका नाम विप्रध्रुक् ( विप्रद्रोही ) ब्रह्मराक्षस नाम होगया। अब भी

उसने अपनी प्रकृति न छोड़ी। बड़े मीठे वचन बोल-बोलकर ब्राह्मणों को बुलाकर वह निर्दय खा जाता था। एक बार कोई पथिक ब्राह्मण उस मार्ग से आगया। ब्रह्मराक्षस ने उससे पूछा कि कौन विद्या पढ़े हो, क्या शास्त्रार्थ कर सकते हो? ब्राह्मण ने शास्त्र सम्पन्न ब्रह्मराक्षस को देख कुछ सोचा और अपने यात्रा-प्रसङ्ग का वर्णन किया आगे काशी जाने का विचार है यह भी बताया कि इस जीवन में काशीवास का लाभकर फिर कोई भी मेरे लिये प्राप्त करने योग्य इष्ट वस्तु न रहेगी। ब्रह्मराक्षस भी काशी जाने को लालायित हो गया। अपना प्रस्ताव ज्योंही उसने ब्राह्मण यात्री के सामने रक्खा उसका अपने आधे पापों से छुटकारा होगया और काशी की महिमा से ब्रह्मराक्षस का भय भी उसे न रहेगा यह सोचकर ब्रह्मराक्षस को साथले वह ब्राह्मण आगे चला। रास्ते में पथिक ब्राह्मण ने उससे सारी पूर्वजीवन की बातें पूछी तो ब्रह्मराक्षस ने आद्योपान्त वृत्तान्त कह सुनाया और इस काशी नाम के सुनाने का श्रेय उसे देते हुए अपने निस्तार का उपाय पूछा। ब्राह्मण ने कहा कि काशी की एक रेणु से मलिन पापी लोग शुद्ध हो जाते हैं तुम्हें इस वज्रलेप पाप से छुटकारा देने को बहुत रेणुकणों से स्नान कराया जावेगा। शोण को पार करने पर उन्हें कहीं से आये हुए पाशुपत मिले और उनके साथ भगवान् शङ्कर की पृथ्वी की मूर्धन्यभूता काशी को देखा। पथिक उस ब्रह्मराक्षस को बाहर ही छोड़ आनन्दकानन में जाकर स्नान कर शङ्कर का ध्यान एवं भक्ति से पूजनकर भस्म का ढेर लेकर ब्रह्मराक्षस के पास आया। उसे उस पांशु की रज से नहलाया और शुद्ध कर काशी में प्रवेश किया। दोनों ने मणिकर्णिका में स्नान कर भगवान् शिव का दर्शन व पूजन किया और शिवभक्ति में मग्न दोनोंही काशी में रहने लगे। अब तो उस ब्रह्मराक्षस का शरीर दिव्य होगया और अपनी पहले की बुरी आदतों को उसने पाप के भय से कभी नहीं दोहराया। आगे भगवती काशी की कृपा से वह अद्वैतमय हो गया। सच्छास्त्र

सज्जन सङ्गति, सद्बुद्धि, और सदाचार इन पांचों को करने से मृत्यु का डर नहीं रहता। बस उस ब्रह्मराक्षस का अविमुक्तक्षेत्र में परमपद का साधन होगया। काशीवास से विद्या सच्ची ब्रह्मविद्या द्वारा अमृतत्व लाभ का साधक अधिकारी होजाता है। आत्माराम तपः पूत महानुभाव भी इसीलिये काशीसेवन करते हैं।



ऋषियों ने नित्य यात्राविधान के प्रसङ्ग में जैसे क्षेत्र में किये गये पाप नष्ट होजायँ और अतुल पुण्य वृद्धि हो यह जानना चाहा। सूतजी ने भगवती और महादेवजी के बीच हुए सम्वाद को लक्ष्य कर उनके प्रश्नों का उत्तर दिया। पार्वती से भगवान् शङ्कर बोले कि प्रातःकाल उठकर ढुण्ढिराज, भवानी, शङ्कर, कालभैरव, दण्डपाणि, गणेश, केशव, आदित्य और चण्डिका को स्मरण एवं नमस्कार कर मनुष्य शौच स्नान से निवृत्त होकर सन्ध्या, तपण करे और भगवान् विश्वनाथ का स्मरण करता हुआ पूजा साधनयुक्त होकर भगवती अन्नपूर्णा के मन्दिर में जाकर आगमोक्त विधान से उनकी पूजा करे फिर ढुण्ढिराज और विश्वनाथ के यहां पूजन कर दण्डपाणि एवं आदित्य, द्रौपदी, विष्णु एवं दण्डपाणि तथा महेश्वर की निर्वाणमण्डप में पूजा करे। फिर भगवान् विश्वनाथ की षोड़शोपचार से पूजा करे। तीन प्रदक्षिणा कर पांच प्रकार से प्रणाम करे। निर्वाण मण्डप में विष्णु भगवान् को नमस्कार कर अन्तर्गृह में बैठकर भगवद्ध्यानपूर्वक विश्राम एवं सत्सङ्ग के लिये बैठे। भगवान् स्वयं काशी

में इन मर्यादाओं का पालन कर कृतकृत्य होते हैं। अविमुक्त क्षेत्र का माहात्म्य वर्णनातीत है। यहां रहते हुए परान्न ( दूसरे का अन्न ), पर-वाद,- ( दूसरे की निन्दा ), पर-दार ( दूसरे की स्त्री ), पर-धन ( दूसरे का किसी प्रकार का स्वत्व ) परदान, आचारहीनता, द्वेष, अभक्ष्य, आलस्य और दैन्य इन दश दोषों से दूर रहे। यहां दुःख नाम की कोई वस्तु नहीं है परन्तु विषयाकुलचित्त व्यक्ति सदा ही दुःख पाते हैं वैसे भगवान् की शरण होने पर यह दुःख नहीं सताता। फिर देवी पार्वती ने यात्रा विधान के रूप में काशी के क्षेत्र में निवास के विषय में विशेष रूप से पूछना चाहा तो शङ्करजी ने योगेश्वर के लिये यम नियम से प्रवृत्ति, गुरूपदेश, परमार्थ दृष्टि, असत्कथावर्ज्जन, जप, आस्तिकतामयी बुद्धि, शिवनाम कीर्त्तन, आत्मा की शुद्धि, मृदु वचन(मीठा बोलना), शान्ति, सदाचार, जप, दान, कामक्रोधादि से दूर रहना, और मान अपमान से सदा दूर रहकर भगवदर्पण बुद्धि से यहां निवास इष्ट है इनसे मनुष्य कैवल्य मुक्ति का अधिकारी होकर भगवान् विश्वनाथ के परमपद का अधिकारी होजाता है। परन्तु प्रवृत्तमार्ग के लोगों के लिये यह मार्ग उपयोगी नहीं है कारण उन्हें संस्कारवश लोलुपता आदि विघ्न-बाधायें उपस्थित करते हैं। इसी से उन्हे सदा यातनाओं का शिकार होना पड़ता है। मोहमद से युक्त जो मनुष्य पाप करता है उसका निस्तार दुःशक है। काशीक्षेत्र ईश्वर साक्षात्कार का प्रमुख स्थान है यहां रहकर जो मनुष्य जितेन्द्रिय होकर भगवद्भक्ति में मन लगाकर निवास करे और प्रतिग्रह, परिग्रह आदि से दूर रहे तो निश्चय ही मोक्षमार्ग का अधिकारी होता है। देवी भगवान् शङ्कर के द्वारा काशीवास, और उसकी विधि का विस्तृत वर्णन सुन अत्यन्त प्रसन्न हुई और बारम्बार उन्हें प्रणाम करने लगी।

---

ऋषियों ने भगवान् का ज्योतिर्लिङ्ग पञ्चक्रोशात्मक 'काशी' इस स्त्रीलिङ्ग के नाम से क्यों प्रसिद्ध हुआ यह पूछने पर भगवान् महादेव के द्वारा इसी प्रकार से पार्वती के प्रश्न के उत्तर का जो विवरण काशी के विषय में दिया गया सूतजी ने प्रतिपादन किया। यह ज्योतिर्लिङ्ग शिवशक्त्यात्मक है यह वेदों में प्रसिद्ध है। योनि कारणवीज शक्ति और ज्योतिर्लिङ्ग शिव है। प्रकृति एवं पुरुष के ये रूप पुराणादि में प्रसिद्ध है। शिव ही परमात्मा ब्रह्म, शिव, हरि व परब्रह्म नाम से एवं शक्ति माया, अविद्या, विद्या आदि नाम से प्रसिद्ध है। सदाशिव की जो कोई चैतन्यरूपिणी शक्ति है वही काशी नाम से प्रसिद्ध है। कोई इसे अविमुक्त, पञ्चक्रोशक्षेत्र, रुद्रावास, विष्णुवास और वाराणसी नाम से कहते हैं। परन्तु यह एक ही पूर्ण सच्चिदानन्द सदाशिव के सनातन ज्योतिर्लिङ्ग का वाचक है। भगवान् शङ्कर ने एक वार अपनी शक्ति चैतन्य-रूपिणी को अलग कर दिया वही काशी नाम से विख्यात हुई और शङ्कर के वरदान से क्षेत्रस्वरूपिणी अधिष्ठात्री देवता हुई। पश्चिमाभिमुख गङ्गाकेशव की सन्निधि में यह अविमुक्तेश्वर का स्मरण करती हुई सनातनकाल से उसी रूप में प्रकाशित है। जो द्वादशी को प्रातः उठकर स्नान कर काशी का पूजन करता है उसकी बुद्धि पाप में नहीं लगती और चतुर्विध सृष्टि के प्राणी काशी में ही मुक्ति प्राप्त करते हैं इसमें कोई सन्देह नहीं। फिर भगवान् शङ्कर ने काशीमाहात्म्य को कहते हुए एक बार कलिकाल में धर्मवार्त्ता से रहित

प्राणी वर्ग का काशीक्षेत्र में वास करने मात्र से उद्धार देख देवगण विश्वनाथ के पास आये और उन्होंने सर्वपापनाशिनी इस पुरी के विरुद्ध शिकायत की। तब ब्रह्माजी के प्रश्न पर भगवान् शङ्कर ने कहा कि इस विलक्षणपुरी की क्षमता ही ऐसी है कि यह समस्त पापों को अपने शरण में आये हुए व्यक्ति से छुड़ा देती है। इसको प्रत्यक्ष देखने के लिये जब देवगण शङ्कर के साथ वहां आये तो दीनवदन म्लान मुख कान्तिवाली मूर्त्तिरूपा काशी भी वहां आई और शंकरजी से अपने अभियोग कहने लगी कि भगवन्! अपनी प्रतिज्ञा की रक्षा के लिये अबतक तो सबका निस्तार आपकी कृपा से किया गया है अब घोर कलिकाल आजाने से मैं आपकी शरण में हूं। अब आप जो उचित हो सो करें। इसपर भगवान् शङ्कर ने सब नियम काशी को सुनाये और कहा कि काशी के बाहर किये पापों का निस्तार काशीसेवन से होजाता है परन्तु काशी में किये गये पापों का तो यातना से ही नाश शक्य है। अतः इस नूतन नियम से सब यथावस्थित ठीक है। ऋषियों द्वारा यह पूछने पर कि काशी में कलि का प्रवेश है ही नहीं तो यहांपर रहनेवाले प्राणियों को कलि क्यों बाधा देता है। इसपर सूत बोले कि कलि का प्रवेश काशी में नहीं होता बल्कि प्राणी के पूर्वजन्मार्जित संस्कारों के वश से उनमें वासना का उदय होता है शुभवासनायें पुण्यजनक होती हैं और अशुभ वासनायें पापजनक। बस, अशुद्ध बुद्धि ही कलि नाम से कहा गया है इससे दूर रहनेवाले व्यक्ति की शुद्ध निर्मल बुद्धि होकर भगवती काशी की कृपा से विश्वेश्वर एवं भगवती के चरणों में दृढ़निष्ठा होकर परमपद की प्राप्ति होती है।

---

ऋषियों ने सूतजी से भगवान् शङ्कर और काशी के बीच हुए वार्त्तालाप के विषय में प्रश्नकर विशेषरूप से जानना चाहा। सूतजी बोले कि काशी ने पापी लोगों के भार को धारण करने में अपनी अशक्ति बताई और विशेष रूप से काशीक्षेत्र में किये हुए पापों की। इसपर भगवान् शङ्कर ने काशी को आश्वासन दिया कि काशी में पापी पुरुषों की स्थिति भविष्य में नहीं होगी। मेरी आज्ञा से दण्डपाणि उन्हें काशी से बाहर निकाल देंगे। फिर काशी ने उन सज्जन पुरुषों के बाह्यलक्षण पूछे तो शङ्कर ने कहा कि जो व्यक्ति गृह, परस्त्री, धन, पुत्र में रमतेहैं, परमधर्ममोक्ष से विरत रहते हैं ऐसे लोगों के सम्पर्क से सदा ही असद्वृत्त होने का डर रहता है अत; ऐसे लोगों का सम्पर्क दूर से ही टाल देना उचित है। इसपर भगवान् शङ्कर ने विदर्भनगर की किसी वेश्या का दृष्टान्त दिया जो सज्जन पुरुष के दर्शन से विवेक प्राप्तकर वैराग्य से काशी में आई। काशी के पूछने पर शङ्करजी ने कहा कि विदर्भनगर में वीरसेन नामक वासुदेव भगवान् का भक्त राजा राज्य करता था। उसकी प्रजा तथा सभी मन्त्री आदि उसीके समान विष्णुभक्त थे। वे प्रतिदिन पुराणकथाओं को सुनकर अपनी जीवनचर्या आनन्द में बिताते थे। वीरसेन को एक दिन यह विचार आया कि भगवान् विष्णु का साक्षात् स्थान कौनसी पुरी है, इस विषय में उसने

वेदविज्ञ ऋषियों से प्रार्थना की तो सबने कहा कि अन्य पुरियों में भगवान् अंश रूप से स्थित हैं और काशीपुरी में साक्षात् स्वरूप से विराजमान हैं। अन्य पुरियों में भगवान् भक्ति के अनुग्रह कातर होकर रहते हैं, काशी में सभी विष्णु रूप हैं यह चर्चा सर्वत्र नगरी में प्रसिद्ध होगई। वहां एक कामकला वेश्या को भी अपने कुकृत्यों के कारण पश्चात्ताप हुआ और वह बहुत अधिक पूर्वकृत्यों का स्मरण कर अपनी निर्विण्णता को बढ़ाने लगी। उसे भगवती काशी के दर्शनों की उग्र उत्कण्ठा होगई और अपने मन में निश्चय कर ब्राह्मणों से काशी प्रस्थान का शुभ दिन जानकर अपना धन बांटकर दो दास और दासी को साथ लेकर भगवान् केशव का नामोच्चारण करती हुई भक्ति से पवित्र अन्तःकरणवाली वह काशी जानेलगी। कुछ दिन के बाद वह काशी आई। प्रतिदिन भगवान् के नाम का अधिक संख्या के साथ भजन करने से उसके पाप नष्ट होने लगे। काशी आकर उसने मणिकर्णिका में स्नान किया और अपना धन सत्पात्र में दान कर दिया। अब तो उसने अपने केशों को कटवाकर शुद्ध जीवन का व्रत लिया केवल भगवान् का ध्यान करती हुई उनसे दिनरात श्रद्धा की प्रार्थना करने लगी। सर्वत्र केशव का दर्शन उसे होने लगा और हिंसा के डर से उसने कहीं भी आना-जाना बन्द कर दिया। अपने उद्धार के लिये चिन्तित उस भक्तिप्रवरा वेश्या की उन्मत्त से कहीं अधिक दुरवस्था होगई। वह कभी रोती, कभी हँसती, कभी नृत्य करती, कभी हे सखे ! आदि कहकर अपनी पतित अवस्था पर क्षोभ कर भगवान् पतितपावन अशरण शरण केशव को याद करती। उसे एक ही पति भगवान् काशीपति भूतभावन जनार्दन दीखने लगे। ऐसी स्थिति में उसे सुरसा नामक ब्राह्मणी ने देखा और परिचय पूछा तो कामकला ने आदि से अन्ततक अपना परिचय देते हुए अपनी काशीभक्ति का विस्तार से वर्णन कह सुनाया और सर्वत्र ही काशी क्षेत्र में केशवमय मूर्ति के दर्शन होने की बात कही। उसने भगवान्

को अपना पति कह उसे काशी को अपना सच्चा घर बताया और पापी पुरुषों के उद्धार का क्षेत्र। सुरसा ने दूसरे दिन भी कामकला से पूछा कि क्या तुम्हारा देव तुम्हें मिला ? इसपर उसने अनिश्चयात्मक उत्तर दिया। सुरसा ने अहङ्कार निवृत्ति से उस परमाराध्य इष्ट का दर्शन होना बताया। तब तो कामकला ने सुरसा के पीछे पड़कर उससे परिचय एवं इष्टदेव की प्राप्ति का मार्ग पूछा। सुरसा ने अपनेको काशीक्षेत्र की अधिष्ठात्री देवता बता कर कहा कि कल भगवान् केशव के दर्शन करोगी और उसे अपना स्वरूप का दर्शन कराया। श्यामा सोलह वर्ष की युवती करुणामयी मूर्त्ति धारण किये हुए दोनों हाथों में वर और अभय मुद्रा धारण कर विश्वजननी विद्या नाम से प्रसिद्ध जो देखने, स्मरण करने और स्तुति करने एवं स्पर्श करने मात्र से मनुष्यों को आत्मतत्त्व का लाभ अवश्य देती है ऐसी काशी है। दूसरे दिन विलाप करती हुई मध्याह्न में जैसे ही वह वेश्या मणिकर्णिका में स्नान कर भगवान् केशव को पुकारती हुई ध्यान करने लगी उसका देहपात होगया। सूतजी ने शिवजी के मुख से सत्सङ्ग द्वारा वेश्या के मोक्ष का आख्यान कहकर काशी माहात्म्य की पुष्टि की।



ऋषियों ने पूछा कि विदर्भ नगर के राजा वीरसेन को जब काशी के गुणों का पतालगा तो उसने क्या किया और बार-बार वेश्या ने केशव भगवान् के प्रति जो कहा उसे सुनने की इच्छा प्रगट की। सूतजी ने कहा कि वीरसेन अपने

पुत्र प्रसेन को विदर्भ का राजपाट सौंपकर अपनी स्त्री के साथ काशी में आगया और वरणा के तटपर भगवान् केशव की सन्निधि में भक्तिपूर्वक उनकी आराधना करने लगा। उसकी दिनचर्या में प्रातः पादतीर्थ में स्नान और मध्याह्न में मणिकर्णिका में मज्जन कर विश्वेश्वर, अन्नपूर्णा, केशव भगवान् तथा माधव के दर्शनों का लाभ था वह विप्र, देवगण को अन्नदान और धन से सत्कृत कर अपनी इन्द्रियों को जीतकर भक्तिपूर्वक निवास द्वारा उसे पूर्ण करता था। एक दिन उसने कौतुक से कामकला को बुला भेजा। उसके आने पर राजा ने वेश्या से पूछा कि यहां रहकर क्या करती हो? कामकला बोली कि सदा अपने पतिदेव की सेवा में लगी हुई कभी शान्त मन, कभी काशीमाहात्म्य को परिशीलन करती हुई, कभी भगवद्गुणों का श्रवण करती हुई, कभी सज्जन पुरुषों की सभा में कथा सुनती हुई हे राजन्! समय बीत जाता है। अब बहुत समय से वियोजित पति को किसी भी रूप में छोड़ने में असमर्थ हूं। राजा को फिर भी आश्चर्य हुआ उसने पूछा तुम्हारा पति कौन है? कहां रहता हैं? उसका क्या नाम है? किसके सम्मत है? क्या सुख और धन तुम्हें देता है? और तुम्हें कैसे मिलता है? कामकला ने कहा केशव भगवान् मेरे पति हैं वह सम्पूर्ण चराचर पर दृष्टि रखनेवाले सर्वत्र व्याप्त हैं। उसके अनन्त नाम हैं फिर भी परमार्थतः वह सब नाम रूपों से परे है। वह वेद, स्मृति और पुराणवेत्ता पुरुषों का सम्मत है। उसके भक्त कभी स्वयं केशव द्वारा दिये धन को भी नहीं लेते कारण उसके चरणकमलों के लोभी भंवर होने से उसे छोड़ उन्हें और इष्ट ही नहीं होता। उससे मिलकर इस भवाटवी में पुनर्जन्म नहीं होता और गुरु की वाणी से मैं उससे मिलती हूं। फिर राजा ने उससे पूछा कि वह मिलता कैसे है? तो कामकला ने कहा कि गुरुभक्ति, स्मरण से एवं अहङ्कार बुद्धि के नाश होने से वह मिलता है। कामकला ने राजा के कई महत्त्वपूर्ण प्रश्नों का उत्तर देते हुए यही प्रतिपादन किया कि



विषयी, कामासक्त, लोभी, पापात्मा पुरुषों से भगवान् केशव दूर रहते हैं। जो उनमें ही एक चित्त होकर भक्तिपूर्वक लगता है उसे साक्षात् प्राप्त होते हैं। काशीपुरी भगवान् विष्णु के साक्षात्कार का क्षेत्र है। यहां गुरु, शास्त्र में श्रद्धा होने से भगवत्साक्षात्कार होता है और प्राणी अमरपद को पाजाता है। जब उसे पूछा गया कि किस पुण्य से श्रद्धा का उदय होता है तो कामकला ने श्रुति, स्मृति, पुराण प्रतिपादित धर्म के अनुष्ठान को ब्रह्मार्पण बुद्धि से करने से ही श्रद्धा की प्राप्ति बतलाई। श्रद्धापूर्ण होगई है यह कैसे पता लगे इस प्रश्न को लेकर कामकला ने विन्ध्य पर्वत के कोटर में भिल्लपल्ली में रहनेवाले रौद्राक्ष नामक पापी भिल्ल का आख्यान सुनाया। जो कोई पथिक उस मार्ग से जाता वह उसे मारकर धन छीन लेता और अपने पाप कर्मों को बढ़ाता रहता। एक बार रास्ते में शान्त निष्काम ब्राह्मण लोग उसे मिले। उसने उन्हें पकड़ लिया और उनसे सारा धन मांगा अन्यथा उनके जीवन को समाप्त करने की धमकी दी। ब्राह्मणों ने सब उसे देदिया और जीवनदान की प्रार्थना की जिससे वे सब काशी जासकें। उस भिल्ल ने ब्राह्मणों से धन की प्रमुखता पर प्रश्न किया तो ब्राह्मणों ने उसे सम्पूर्ण पापकर्मों और अनर्थों की जड़ बताया। भिल्ल ने पता क्या है यह पूछा तो उन्होंने दुःख का मूल इसे बताकर नरक का मार्ग बताया और धर्म करनेवाले के लिये स्वर्ग बताया। भिल्ल ने बात-बात में ब्राह्मणों से दूसरे के धन को बलात् छीन लेना, सत्पुरुषों की निन्दा, अपने लिये जो प्रतिकूल लगे वह दूसरों के लिये करना आदि पाप बताये और सुकृत सबको सुखकारी परद्रोह से वर्जित और संस्कारों से संस्कृत व्यक्ति के चित्त में उसका प्रवेश बताया। संस्कारों के विषय में पूछने पर ब्राह्मण बोले भाई शरीरधारी की शुद्धि के लिये दश संस्कार होते हैं। सर्व प्रथम विशिष्ट सत्पुरुषों की सङ्गति, फिर अपने उद्धार की बुद्धि, फिर सच्छास्त्र परायणता, फिर विचार, फिर अनुभव का आनन्द और विषयों के सुख से छुट्टी, फिर आहार शुद्धि और

अन्त में भगवान् जनार्दन में पराभक्ति होती है। पापों से मलिन व्यक्ति के हृदय में शास्त्रों के प्रति सद्बुद्धि नहीं होती। भिल्ल ने अब तो विशेष ध्यान देकर अपने उद्धार का उपाय पूछा तो ब्राह्मणों ने भगवत्कथारूपी महौषध के पान से इस संसाररूपी महाव्याधि का नाश बताया। भिल्ल ने पूछा इन सबका एक साथ सम्मेलन कहां शक्य है। इसपर ब्राह्मण बोले काशी में। अब तो भिल्लराज ब्राह्मणों के साथ काशी में आगया और ज्येष्ठेश्वर के निकट उसने शिव, काशी, हरि भगवान् और सदा होनेवाली कथा को दर्शन कर सुना। कथा में कई प्रकार से भगवान् शङ्कर की भक्ति के उदाहरण आते। भिल्ल को शास्त्र श्रवण से श्रद्धा मिली और उसने परम तत्त्व की प्राप्ति के लिये भूख-प्यास छोड़ एक मन से भगवान् की भक्ति में लगकर मोक्ष प्राप्त की। कामकला से यह सब सुनकर वीरसेन भी भगवद्भक्ति में लगकर मोक्षधाम का अधिकारी हुआ। इसके श्रवण का फल।



ऋषियों द्वारा सद्गुरु की सेवा में जाकर सच्छास्त्रों का श्रवण करना

चाहिये उसकी विधि और वक्ता तथा श्रोता कैसा होना चाहिये यह पूछने पर सूतजी ने कहा कि भगवान् सर्वप्रथम कृष्ण द्वैपायन रूप में गुरु में प्रवेश कर वक्ता बनते हैं, जिससे शिष्य को सन्मार्ग में जाने का उपदेश मिलता है। संक्षेप में, व्यास के सदृश गुरु और सूत के सदृश शिष्य होना आवश्यक है। भगवान् की कृपा से गुरुमुख से ही हरियश कथामृत का पान शिष्य करता है। गुरु वही है जिसके सदुपदेश से पापी, कामातुर, मूर्ख व्यक्ति भी धर्म मार्ग में प्रवृत्त होकर शाश्वत ब्रह्मपद के अधिकारी होजाते हैं। निरपेक्ष, कृपायुक्त और शिव, विष्णु में ऐक्य भाव से अनन्य भक्ति रखनेवाला है। आरम्भ में जो पाप से हटाकर शीघ्र गृहस्थ धारण के नियमों से उसे धर्म, अर्थ और काम की शिक्षा दे फिर धर्म के द्वारा निष्कर्म भक्ति का उपदेश देकर उस प्राणी का उद्धार करे वही सच्चा गुरु है। ऋषियों ने पूछा कि गुरुदक्षिणा महर्षियों ने भी राजाओं से ली है तो प्राणी विना गुरुदक्षिणा दिये कैसे उऋण हो सकता है? सूत ने रागयुक्त और रागरहित दो प्रकार के वक्ता गुरु बतलाये। सराग वक्ता के वचन हृदय को स्पर्श नहीं करते। नीराग दो प्रकार का है, एक शिष्य की परीक्षा लेने वाला जो देव, गुरु, धर्म आदि में शिष्य की प्रीति हुई कि नहीं यह देखता है जैसे, याज्ञवल्क्यादि; दूसरे वह हैं जो उपदेश करके यह नहीं देखता कि उसकी कैसी प्रीति है। बिना परीक्षा लिये किया गया उपदेश ऊषर भूमि में बोये बीज के सदृश है। ऋषियों के पूछने पर सूत ने याज्ञवल्क्य और दत्तात्रेय का परिचय बताया। एक वार मिथिला के राजा जनक ने विचार किया कि योग्य ज्ञानी मुझे मिले तो जीव से भी अधिक वित्त मैं उसे दूँ। इस प्रकार उसने १००० हजार गाय अच्छी प्रकार सजाकर तैयार करवाई तथा ब्राह्मणों को बुलाकर कहा कि आपलोगों में जो ज्ञानवान् एवं धर्म के तत्त्व को जाननेवाले हैं वह उन्हें लें दूसरा कोई नहीं। इसपर याज्ञवल्क्य बोले जनक! आप धन्य हैं, आपको इन संसारी पदार्थों में

तृणवत् मोह भी नहीं है अतः आपके धर्मादि सिद्ध हैं। आप सभी गाय ब्राह्मणों को देकर दुःखत्रय को विनाश करनेवाले ज्ञान के विषय में पूछिये। गायें देदी गईं और याज्ञवल्क्य ने उस परम औपनिषद ज्ञान को अधिकारी जनक से कहा और विदेह जनक उससे कृतकृत्य हो गये। ऋषियों ने शिष्य जनक की परीक्षाकर ज्ञान दिया जिससे सबका कल्याण हुआ। दत्तात्रेय ने किन लोगों को ज्ञान दिया जिससे वे बहिर्मुख होगये जब यह पूछा गया तो दत्तात्रेय के विषय में सूत ने कहा यह भगवान् विष्णु के अंश हैं। तीनों युगों में स्थित होकर कलि में छिपे रूप में कदाचित् मिलते हैं। उन्हों ने मिलनेवालों को बिना परीक्षा किये ही एक परमात्मा प्रकृति से परे शिव, सत्य, सदानन्दमय सनातन हैं उसीका ध्यान इष्ट है अवशिष्ट माया है यह कहा। गुरु, शिष्य, उपदेश योग्य वस्तु तत्त्व का कोई ध्यान न रख जो है वही है उसे जानकर जनता सुखी होवे और आत्मचिन्तन में लगी रहे इस लक्ष्य से सभी धर्मादि साधनों को छोड़ सर्वसाधारण आत्मचिन्तन में लग गये। इससे व्यत्क्रिम हुआ और लोग ईश्वर वचनों में आस्था कर भोगपरायण जीवन में लग गये। इसलिये ज्ञान के अधिकारी वे हैं जिन्हों ने प्रथम धर्म, अर्थ, काम को देनेवाली धर्म कथायें सुनी हों और फिर इनके अनित्यत्व का बोध किया हो, निवृत्ति मार्ग में आगये हों वे प्रभु कृपा से भगवत्परमपद के ज्ञान द्वारा उसकी प्राप्ति कर अपना उद्धार करते हैं। इसके बाद काशी विश्वेश्वर के क्षेत्र की सार्वभौम भोगमोक्षप्रदायिका है यह बताया और सम्पूर्ण देवों का शिवकी आज्ञा से काशी में निवास तथा काशी महत्त्वका सविस्तर वर्णन।

---

सूत ने उत्तमवस्तु को पाने पर नीच पुरुष का भी मन अधम वस्तु में नहीं लगता इसलिये काशी जैसी महिमामयी शिव की चिच्छक्ति मूर्त्तिरूपा महानगरी में व्यक्ति भगवद्भक्तिकथाश्रवण, गुरुसेवा, धर्मज्ञान आदि में मन लगावे, विषयशक्ति में मन न लगावे। इस विषय में व्यासजी ने भगवती भागीरथी के किनारे पूछनेवाले ऋषियों को जो कुछ कहा उस दिव्य कथा को कह सुनाया। व्यास बोले हे मुनिगण! इस काशीरहस्य को श्रद्धालु, गुरुभक्त, साधु आचरण-शील व्यक्ति को देना जिसने कि एक बार इस काशी के स्वरूप का दर्शन कर लिया उसे फिर अन्य कोई भी वस्तु अच्छी न लगेगी। काशी का स्मरण, दर्शन और वास सर्वथा मङ्गलकारी है। उन्होंने देवासुरों के द्वारा समुद्रमन्थन के समय अमृत के निकलने पर स्त्रीरूप मोहिनी वेषधारी भगवान् विष्णु के द्वारा भूल से देवगण की पङ्क्ति में बैठे हुए राहु को जैसे ही अमृत देदिया और पुष्पवान् सूर्य एवं चन्द्रमा ने इसकी सूचना विष्णु को दी तो उन्होंने सुदर्शन चक्र से राहु का शिर अलग कर दिया। अमृत पान से वह ग्रह विष्णु द्वारा अमर किया गया। अब दानवों ने राहु को सुरापान में लिये आमन्त्रण दिया परन्तु राहु ने कहा अमृत पान के बाद सुरापान कौन मूर्ख करेगा। दैत्यों ने राहु की हँसी की परन्तु अब दैत्य राहु ने ही अमृत की विशेषता जानकर सुरा से मुँह मोड़ लिया तो फिर अन्य लोग जो विचारशील हैं वेद शास्त्रोक्त मार्ग द्वारा काशी के रहस्यमय तत्त्व को जानते हैं उन्हें क्यों अन्य विषयों में रुचि होगी यह बताया। दुर्दैव से वे फिर भी विषयों के

अन्धकूप में पड़ेंगे तो इससे बड़ा आश्चर्य और क्या होगा। काशीसेवन और गङ्गास्नान सदा ही धर्म में प्रवृत्ति करनेवाले और मोक्ष के द्वार हैं। काशी और गङ्गा इनमें अभेद सम्बन्ध है मोक्ष के साधक को काशीवास करते हुए इसे कभी नहीं भूलना चाहिये। यह सब विश्वनाथ की कृपा से पुण्यात्मा व्यक्ति को ही सुलभ होता है। पुण्यकीर्त्ति नामक पाण्ड्य देश के राजा का आख्यान आता है। वह प्रसिद्ध गङ्गा का भक्त और पुराण सत्कथा को सुनने में अपना जीवन बिताता था। गङ्गा को वह ऐहलौकिक और पारलौकिक पुरुषार्थ का साधन मानता, सभीकुछ वह गङ्गाजल से ही सम्पादन करता। इस सुन्दर आचरण से गङ्गा ने प्रसन्न हो उससे वर मांगने को कहा। राजा ने कहा यदि आप वर देना चाहती हो तो मुझे ऐसा अवसर दीजिये जिससे प्रतिदिन अमृतरूपिणी आपका दर्शन कर सकूं। गङ्गा ने उसे काशी आकर दर्शन करने को ही सदा अपना अमृतस्वरूप दर्शन बताया और काशी की महिमा विलक्षण बताई। यद्यपि सर्वत्र विश्व में मेरी व्यापकता है फिर भी यहां मेरा विशेष स्थान है। काशी में सर्वात्मना विष्णु, शिव, पार्वती, सूर्य, ब्रह्मा और सभी देवगण ऋषि और योगी विराजते हैं। परब्रह्मसुख की इच्छा ही उनके निवास का कारण है। अतः मनुष्य जितेन्द्रिय, शान्त और विषयों से विमुख हो यहां रहे उसे अवश्य ही अमृतत्त्व का लाभ होता है। अतः तुम्हें हे राजन्! काशीपुरी में जाकर निवास करना इष्ट है। इस राज्य को अपने पुत्र का अभिषेक कर उसे सौंप दो। यहां थोड़े से प्रयत्न से और काशीक्षेत्र की महिमा से शीघ्र ही मनुष्य पापों से छूट जाता है। यह कह गङ्गा अन्तर्धान कर गई और राजा ने गङ्गा की आज्ञानुसार पुत्र को राज्य पर अभिषिक्त कर अपनी रानी के साथ काशीवास करने के लिये गणेश को स्मरण कर काशी की ओर प्रस्थान किया। वहां जाकर विष्णुपदी गङ्गा में स्नान कर विष्णु, भगवान् शङ्कर और पार्वती अन्नपूर्णा के दर्शन कर अपना सर्वस्व योग्य ब्रह्मनिष्ठ ब्राह्मणों को दान कर दिया और

अपनी स्त्री के साथ काशी में श्रद्धापूर्वक त्रिकाल स्नान करने लगा। तब कुछ समय के बाद भगवती गङ्गा ने आकर दर्शन दिया और वर मांगने को कहा। राजा ने काशीवास की परमोयोगिता बतलाकर उसकी कृपा से सम्पूर्ण देवगण के दर्शनों का अमोघ लाभ एवं जीवनउद्धार के सम्पूर्ण साधनों के अवसर प्राप्ति पर भगवती गङ्गा को अपनी ओर से कृतज्ञताज्ञापन की। अब राजा ने काशी के प्रभाव को जानने के लिये सानुरोध गङ्गा से प्रार्थना की। गङ्गा ने इसे सर्वेश्वर की चित्कला बतलाया। यह विष्णु द्वारा पञ्चक्रोशक्षेत्र में स्थित है। जितेन्द्रिय और धर्मनिष्ठ व्यक्तियों को यह शाश्वत पद की प्राप्ति कराती है। प्रभाव सुनने की इच्छा से जब राजा ने अधिक सुनना चाहा तो भगवती गङ्गा ने काशी में सम्पूर्ण देव, देवियों, ऋषि, मुनि, सिद्ध, योगीश्वर लोगों का निवास बताकर इसकी अपरिमेय स्तुति गाई और यहां सभी ब्रह्मज्ञान प्राप्ति के साधनों की सुलभता बतलाई। संसार में प्रिय इष्ट वस्तु कभी शोककर व चित्त को व्याकुल करनेवाली एवं अधिक संख्या में नहीं होती। वह तो एक है स्वयं परमात्मा; वह सच्छास्त्र की प्रत्यक्ष मूर्त्ति गुरु द्वारा ही प्राप्त होसकता है। गुरु की प्रशंसा। राजा के यह पूछने पर कि हे मातः! गुरु कैसा होना चाहिये तो गङ्गा ने उत्तर दिया कि विष्णुभक्त, शिवपरायण, वेदवेदार्थ रूपवाले, स्वयं भक्त और भक्ति को देनेवाले शान्तमूर्त्ति पुरुष ही गुरु होने योग्य हैं। भक्त ही संसार के पापों का समूल नाश करते हैं। भक्त साक्षात् तीर्थ रूप हैं; भक्तों में अनन्त सुसिद्धियां हैं। अतः भक्तों की सेवा में सदैव लगा रहे उन्हें कभी न छोड़े। व्यासजी ने यह सब कहते हुए गङ्गा के अन्तर्धान करने की बात कही और राजा के भूरि भाग्य की बारम्बार प्रशंसा की। इस काशी कथा के सुनने और सुनाने का माहात्म्य इसके सुनने मात्र से परमगति(पद) की प्राप्ति होती है। सूतजी ने कहा भगवान् व्यास यह सब बताकर शिवमय होकर काशी और गङ्गा को देखने चले।

ऋषियों ने सूत से पूछा कि जो व्यक्ति संसार के सम्बन्ध में अपनी अल्पबुद्धि रखते हैं उन्हें तो सुख एवं मोक्ष का अधिकार मिलता ही है परन्तु जो नरक में गिरने के डरसे ली काशी का आश्रय नहीं लेते उनका मरने के बाद कहां गमन होता है तो सूत ने कहा जो व्यक्ति धन की ओर स्वार्थबुद्धि रखकर उसी के लिये दिनरात येनकेन उपाय से चेष्टा करते हैं उनके लिये तो नरक का कोई डर ही नहीं। धनान्ध व्यक्ति ही ऐसे हैं फिर भी दो प्रकार का धन बतलाया गया है एक बन्धकारक; दूसरा मोक्षसाधन में सहायक। प्रथम देहादि के वैषयिक सुख के लिये जो धन हो वह पाप के सम्बन्ध से बन्धकारक है; दूसरा जो परमार्थ एवं विप्र आदि के सेवार्थ सदुपयोग में लगा वह पुण्यकारक तथा मोक्ष-साधनवाला है। पुण्य के धन का भी दो विभाग हैं, काम्य और मुक्ति हेतुवाला। काम्य का उपयोग धर्म्य विषयभोग के लिये यहां और परलोक के साधन में प्रयुक्त होता है और मुक्ति हेतु वह है जो ब्रह्मार्पण बुद्धि से किया जाता है। केवल धन को ही अपना सर्वस्व समझ जो व्यक्ति दिन-रात उसी के लिये एक करते हैं उनके पापों का कभी अन्त नही होता। फिर मुनिगण द्वारा नरकों की गणना और किस-किस पाप से कौन-कौन नरक मिलते हैं; यह नरक कहां है क्या लक्षण है आदि बातें पूछना और सूत द्वारा लक्षणादि के विषय में राजा सम्वरण और देवर्षि नारद के बीच हुए सम्वाद का आगे कहने का वचन करना तथा नरकों के स्थान के विषय में कहना कि धमराज की नगरी संयमिनी में धार्मिक व्यक्तियों का शासन धर्मराज और पापियों का महायम

करते हैं। उनके गण उनके आदेशानुसार पापियों को कर्मानुसार उनके पापों का स्मरण कराते हुए दण्ड देते हैं। ज्ञाताज्ञात पाप के अपराधियों को भी यम कड़ा दण्ड देते हैं। एक बार धर्मराज कुछ उदास बैठे थे उनके चारों ओर बैठे हुए उन ऋषियों ने एवं धर्म पुरुषों ने इस विमनस्कता का कारण पूछा, अपनी आश्चर्य मुद्रा में धर्मराज ने कहा कि भारत जैसे भूखण्ड के रहते प्राणी अपना जीवन व्यर्थ ही खो देते हैं। मनुष्य देह की अमूल्य सम्पत्ति से अपना परमार्थ साधन नहीं करते केवल विषयों की ओर ही लोलुप होकर दौड़ते हैं। इसका उपाय सदस्यों द्वारा पूछने पर धर्मराज ने बतलाया कि सज्जन पुरुषों को महा सुकृत करने से महापुरुषों का सत्सङ्ग होता है। उनके प्रसाद से धर्मकथा वर्णाश्रम आचार को प्रधानता देनेवाली होती है जिससे यावज्जीवन अपना आनन्दपूर्वक जीवन बिताकर अपना इष्ट सिद्ध किया जाता है। धर्मशास्त्रों का श्रवण, सदाचारमय जीवन फिर धर्म में प्रवृत्ति और उत्तम विश्वास श्रद्धायुक्त रहकर ज्ञान की साधना सकाम एवं निष्काम धर्मप्रवृत्ति निष्काम से परमपद और सकाम साधना भी विधिवैगुण्य से रहित ही फल देनेवाली होती है। सभ्यगण द्वारा निष्काम धर्मप्रवृत्ति के विषय में पूछने पर धर्मराज बोले कि जो व्यक्ति गर्भवास की पीड़ा से दुःखी होकर खेद करते हैं वे नैष्कर्म्य बुद्धि से धर्म प्रवृत्ति द्वारा सुख प्राप्त करते हैं। कामी और मुमुक्षु एक ही धर्म की उपासना करते हैं परन्तु कामी सुख भोग उद्देश्य बनाता है, मुमुक्षु मोक्ष इच्छा को लक्ष्य बनाता है। विराग और राग का फल भिन्न-भिन्न है एक का मोक्ष और दूसरे का बन्धन है। विरक्त लोग ब्रह्मबुद्धि रखते हैं, सम्पूर्ण स्थावर जङ्गम को नश्वर देखते हैं इसलिए वैराग्य ज्ञान, तप, धर्म और उत्तम सुख को देनेवाला है। वैराग्य ही पापों का नाश करता है। वैराग्य बुद्धि से धर्मसाधन सदा ही करनेवाले व्यक्ति को जीवन में सफलता प्रदान करता है। धर्मराज के अपने एक स्वरूप को ही

लोग क्रूर महाभीम तथा शुभ दर्शन योग्य दो रूपों में देखते हैं। इस पर धर्मराज बोले कि पुण्य के कारण मेरे शुभरूप की और पाप के कारण मेरा क्रूर अशुभ रूप की लोग कल्पना कर लेते हैं। धनविषयादि दुमदान्ध लोगों की धर्मबुद्धि कठिन है। जब धन एवं विषयादि से बुद्धि हटती है तो भगवद्-बुद्धि होकर परमात्मा के साक्षात्कार में प्राणी लग जाता है। धन में स्वबुद्धि एवं भोग बुद्धि नरक एवं पतन का कारण होती है। वही भगवदर्पण बुद्धि मोक्ष का कारण बन जाती है। यह सब काशी के बाहर भी रहकर आचरण करने से वह नर से नारायण होता है फिर काशीवास से यह सब साधन जुटाकर भगवान् विश्वनाथ पशुपति को आठ पाशों से मुक्ति पाने के लिये भजा जाय तो कहना ही क्या। इस प्रकार धर्म रहस्यों की प्रकाशिनी काशी का माहात्म्य अपरिगणनीय है। काशी का सेवन पापरहित हो किया जाय तो अवश्य ही आत्मोन्नति के सोपान का मार्ग प्रशस्त होता है।



इस प्रकार कृत पापों के फल को बताकर बिना जाने किये गये पापों के फल को बताते हुए धर्मराज ने जो सदस्यों द्वारा कितने पाप हैं, कितनी

यातनायें हैं, किन-किन यातनाओं में कैसे-कैसे पापी लोगों को जाना होता है, आदि प्रश्न करने पर विस्तार से कहा। इसके पूर्व ऋषियों ने भी सूत से धर्मराज और सदस्यों के बीच इस विषय को लेकर हुए वार्त्तालाप को जानना चाहा था। धर्मराज बोले पहले पाप का चिन्तन फिर उनका संग्रह उनसे पापवासना का उग्र रूप धारण कर लेना आदि ही उपपातक, पातक और महा पातक के रूप में उग्र भयङ्कर परिणाम में उपस्थित होते हैं। अतः पापों की निश्चित संख्या कहना कठिन है परन्तु पापों की जड़ मानसिक पाप चिन्तन से ही आरम्भ होकर मनुष्य की गर्भ यातना आदि पापों एवं स्वर्ग और अपवर्ग पुण्यों के कारण ही होते हैं। संयमिनी में भी जो यातनायें होती हैं एवं सुख प्राप्तिपूर्वक धर्मप्रसङ्ग का वातावरण होता है वह सब भी पाप-पुण्य के ही कारण है। अतः पापों से बचने के लिये ही इतनी उग्र यातनाओं और नरकों की परिकल्पना है। देहाभिमानी व्यक्तियों की निष्कृति कहीं नहीं है भले ही गोवध करनेवाले पापीगण की प्रायश्चित्त द्वारा शुद्धि हो। प्रमत्त व्यक्ति को देख धर्मराज भी कांपते हैं। अप्रमादी को देखकर उन्हें प्रसन्नता होती है। इसी देहाभिमान बुद्धि से पापी को दुःख भोगने पड़ते हैं। इस सम्बन्ध में प्राचीन इतिहास का आख्यान जिसमें ऋतुध्वज एवं जनक का आख्यान। ऋतुध्वज मिथिला के राजा थे उन्होंने उपासना, कर्म एवं ज्ञान में लगे हुए नाना ऋषियों से विनय-पूर्वक वेद तात्पर्य पूछा। किसी ने दान, किसी ने तप, किसी ने तीर्थ, किसी ने यज्ञ, वैराग्य, ज्ञान-विज्ञान और विविध व्रत किसी ने स्वाध्याय एवं वर्ण और आश्रम व्यवस्था में वेदतात्पर्य की अभिव्यक्ति बतलाई। फिर जनक को भगवती विष्णु-माया द्वारा मोहित इन विप्रगण को देख बहुत आश्चर्य हुआ बाद में उन्हें भरत मुनि के दर्शनों का सौभाग्य मिला। जनक ने इस परम विरक्त परिपूर्ण काम, निष्किञ्चन, वैराग्यावतार भरत को देख विनीत हो उनसे अपना परिचय पूछा। जड़भरत ने ऋतुध्वज जनक को निर्मल ज्ञान की पवित्र वाणी से

प्रवचन करते हुए भोगों की क्षणिक सुखवाली परिणाम दुःख की प्रवृत्ति से विरत हो सच्चिदानन्दमय परिपूर्णतम तत्त्व की ही साक्षात्कार विधि का निरूपण किया और आत्मतत्त्व का सम्यक् प्रतिपादन किया। फिर जनक ने महाभाग भरत को एक जन्म में इस ज्ञान की प्राप्ति का उपाय पूछा। जड़भरत ने देवगण द्वारा साम्बसदाशिव को इस सम्बन्ध में किये गये प्रश्न का उन्हीं से दिये गये उत्तर का वर्णन किया और बताया कि सर्वत्र अभेद बुद्धि से किये गये स्वधर्माचरण से ज्ञान प्राप्ति काशी क्षेत्र में अत्यन्त सुलभ एवं सुकर है। विष्णु से शङ्कर ने सम्पूर्ण अपराधों के विषय में पूछा। विष्णु द्वारा अपराधों को वर्णानुसार गिनाना। इनमें ब्राह्मण का स्वधर्मानुसार आचरण न करना, शूद्रान्न सेवन, शूद्रों का सेवन अपराध है। क्षत्रियों का प्रजाद्रोह, रण से भय और पाप से भय न करना पाप है, वैश्यों का व्यवसायादि में कूट बुद्धि बरतना और शूद्रों का द्विजों की असेवा, वेदवाद और दान में रुचि, मद्य-मांसादि का व्यसन पाप बताया। माया से लोक वञ्चन और पूज्यबुद्धि का त्याग इन सबको सदा ही सभी वर्ण के लोग वर्जित कर काशी में रहकर मुक्ति लाभ कर सकते हैं। काशीसेवन का माहात्म्य।



सूत से ऋषियों ने भगवान् विष्णु और देवाधिदेव महादेव के बीच

काशीरहस्य के विषय में जो वार्त्तालाप हुआ उसको सुनने की इच्छा प्रगट की तो विष्णुमुख से कहे गये इसी विषय को सूतजी ने वर्णन किया। विशेष रूप से काशी में निवास सदैव पापशून्य है इसके साथ सदा ही जो धन और स्त्री-पुत्र में विरक्त होकर रहता है उसका कहना ही क्या। धर्माचरण, गुरु एवं शास्त्रसेवा और काशी के निवास के लिये सदाचार सम्पन्नता, भगवान् विश्वनाथ और माता अन्नपूर्णा की भक्ति में विशेष संरभ से साधक को प्रवृत्त करती है जो उसका एकमात्र इष्ट है। यदि शास्त्रश्रवण कर जो मूर्ख पापरत ही रहते हैं उनका कहीं भी उद्धार नहीं। अतः मन पर पूरा निग्रह कर अपने जन्मजात प्रकृतिगत स्वभाव एवं संस्कार को बुरा न बतावे। काशीवास को कभी न छोड़े। शङ्कर ने विघ्नज्ञान के विषय में पूछा तो विष्णु ने कहा कि मन में क्षोभ चञ्चलता ही विघ्नों का समूह है; बस इसे काशीवास के लिये भगवत्प्रीत्यर्थं जीवन अर्पण करने के लिये स्व उद्धारार्थ निग्रह करे; इसपर सनातन ब्राह्मण का आख्यान। यह ब्राह्मण वेद-शास्त्रों के अर्थ तत्त्व को जाननेवाला सम्पूर्ण विद्याओं में पारदर्शी पुत्र-पौत्र कुटुम्ब से युक्त सुखी गृहस्थ था। वह सदा काशी माहात्म्य को सुनने में आसक्त था। सदा ही निर्विघ्न काम होने के लिये प्रयत्नशील था। अपने जीवन को काशीमय बनाने के लिये तत्पर था परन्तु दुर्भाग्य से उसके तीन पुत्र और कई पौत्र कलह, जुआ, पाखण्ड भाण्डपना, वितण्डा में लगे रहते थे। अपने माता-पिता का तिरस्कार करते, वेश्यागमन और निषिद्ध वस्तुओं के सेवन से दुर्व्यसन के बुरी तरह आदी बन गये। उसके ज्येष्ठ पुत्र सिनि को कुछ ज्योतिष शास्त्र का ज्ञान था बाहर से सौम्य दीखता था। एक दिन राजा के अन्तःपुर की स्त्रियों की हस्तरेखा परीक्षा के बहाने राजमहल में गया और वहां की कोई राजपत्नी से व्यभिचार करने लगा। सुबाहु राजा ने उसे रङ्गे हाथ पकड़ अपने हाथों उसकी यथेष्ट पूजा की। उसके विरुद्ध अभियोग लगाने में जनता ने दोष-समूह का भार राजा के सामने रख दिया और सब ही राजा से देशनिकाले के

लिये प्रार्थना करने लगे। राजा ने उसके पिता सनातन को बुलाकर बहुत अधिक उपालम्भ ( उलाहना ) दिया और कहा कि हे ब्राह्मण ! तुम्हें बिना दण्ड दिये छोड़ता हूं। मेरे राज्य में तुम्हें कहीं भी नहीं रहना चाहिये। ब्राह्मण ने काशी वास के लिये आतुरता जनाते हुए अपने पुत्रों को छोड़ने की प्रतिज्ञा कर अपना अपराध बतलाने के लिये राजा से अनुरोध किया और अपराधी पुत्रों को दण्ड देने के लिये कहा। राजा ने स्नेहहीन ब्राह्मण का अपने पुत्रों से सम्बन्ध विच्छेद जानकर ब्राह्मण को काशीवास के लिये छोड़ दिया। उसी समय बुरी तरह से अपशब्द कहती हुई सनातन की स्त्री आई। राजा ने फिर सनातन को बुलाया और इस कलहमूर्त्तिरूपा स्त्री के सम्बन्ध में पूछा तो ब्राह्मण ने कहा काशीवास के लिये आतुर मैं इस ब्राह्मणी को भी छोड़ता हूं। अब ब्राह्मण भगवती काशी में नियमानुसार जीवन बिताने लगा। एक दिन उनके भाई-बन्धु कुटुम्बीजन उसे राजा के पास पकड़कर ले गये और यह अभियोग लगाया कि इसके पास पितामह, प्रपितामह से मिला धन है हम निर्धन व्यक्तियों को इसका भाग अवश्य मिलना चाहिये। राजा सुबाहु ने ब्राह्मण सनातन को कुटुम्बियों को धन देने के लिये आदेश दिया तो ब्राह्मण अपना धन भी सब कुटुम्बी लोगों को बांटकर काशीवास की विशेष प्राप्ति को ही इस रूप में हितकर समझने लगा। उस काशीवासी जीवन से अपना भविष्य सुधारकर वह कृतकृत्य हुआ अतः काशीवास में स्त्री, पुत्र, सम्बन्धी आदि के लिये ममता तथा धन के प्रति लोभ बाधक हैं। इन्हें छोड़ मनुष्य सदाही परमपद का अधिकारी होजाता है। भगवान् शङ्कर ने सर्वात्मना अपना जीवन ही काशीवास में लगा दिया।

---





सूतजी ने विशेषरूप से काशीवासी व्यक्ति के लिये आवश्यक कर्तव्य तथा धर्मों का निर्देश करते हुए बतलाया कि काशी में पापी लोग यह नहीं सोचते कि एक बार भी किया हुआ छोटा-बड़ा पाप अनर्थकारी होता है। वे केवल यही सोचते हैं कि विघ्न ( अपराध ) क्यों आते हैं। यही उनके पद-पद पर दुःख पाने का एकमात्र कारण है। अतः जो भी एकान्तभाव से सांसारिक बाधाओं के जंजालों को तिलाञ्जलि देकर निःस्वार्थ भाव से काशी का सेवन करते हैं उन्हें ब्रह्म-मोक्ष प्राप्ति का अधिकार है; इसके विपरीत तो केवल पाषण्ड या प्रवञ्चना कर काशीवासी तो कालभैरव को भी ठगने को वहां रहते है अतः भगवान् शङ्कर एवं विष्णु की माया अतीव विचित्र एवं मोहकारी है जिसमें लोक जो प्रत्यक्ष विष है उसे अमृत मान लेते हैं और अमृत को छोड़ वञ्चित होजाते हैं। ऋषियों द्वारा यह प्रश्न कि कलि में धर्म, ज्ञान, वैराग्य और भगवद्भक्ति, काशी में निवास योग्यस्थिति कोई भी परमपद की प्राप्ति के लिये पर्याप्त नहीं फिर कामी पुरुषों का तो संसाररूपी कुँए से निकलना कैसे शक्य है ? तो सूत ने महापाशुपत हिरण्य नामक शिवभक्त जितेन्द्रिय व्यक्ति की कथा कही। उसको महाअभिमान से अपने जीवन में पापाचाररत होकर कालभैरव की यातना से पिशाच योनि भोगनी पड़ी। असत्समागम के द्वारा उसका

पुण्य कैसे नष्ट हुआ यह पूछने पर सूत ने बताया कि वह धर्मेश्वर के निकट एक मठिका में रहता था। लोगों की दृष्टि में वह जितेन्द्रिय और तपोनिष्ठ था परन्तु शास्त्र से नहीं। एक बार धर्मनिधि नामक ऋषि से उसका वार्तालाप हुआ; उसने जप, तप, शुद्ध विद्या, योग, समाधि दान एवं मान द्वारा पूर्णरूप से दिनचर्या चलती है ऐसा कहा। फिर पूर्ण मैं ही हूं ऐसे अभिमान के वाक्यों पर धर्मनिधि ने उसे याद दिलाया कि पूर्ण केवल शङ्कर हैं अन्य नहीं। यदि कोई विषय स्नेहयुक्त अपनेको ब्रह्म कहता है तो एक हजार गर्भवास में उस पापी का जाना होता है। एक बार फिर धर्मनिधि ने उसे कहा कि देखो बड़ेभारी ब्रह्मज्ञानी होने का दम्भ मत भरो कारण सब दास-दासी तुम्हारे पास हैं। गौ, महिषी से तुम व्यापार करते हो, धनधान्य का संग्रह कर रक्खा है; दीन, रागवान् और रजोगुण युक्त हो, फिर भी ब्रह्म कहते हुए लज्जा नहीं आती। इसपर उसने इन सब दृश्य वस्तुओं के संग्रह को कल्पित बताया और स्वयं में पूर्ण होने की पारमार्थिक बुद्धि बतलाई। तब धर्मनिधि ने उसे कहा पापिन्! जाओ। उसे तब भी अपने कुकृत्यों को करते रहने का उत्साह ही हुआ। वह पूर्ववत् सभी काम मिथ्या पाखण्ड और दम्भ अहङ्कार से करने लगा। उसकी यह माया इतनी बढ़ी कि वह सर्वत्र ही नानारूप से अर्थार्जन में लग गया परन्तु एक दिन अचानक जम्हाई लेते-लेते उसके प्राण ऊर्ध्वगत हो गये और वह मर गया। अब भैरव ने उस पापी को ३२ हजार वर्ष और ३२ सौ वर्ष तक भैरवी यातना दी। यातना के बाद कालराज ने उसे ताना मारते हुए पूछा क्यों हिरण्यगर्भ! सबकुछ काशी में अच्छी प्रकार से किया न? तुम्हारे पापों के अनुसार तो तुम्हारा निस्तार कल्पों तक भी यातना भोगने से नहीं होगा। तुम्हें याद है जो व्यक्ति जानते हुए काशी में धनसञ्चय एवं मिथ्या पाखण्ड आदि से पाप करता है उसकी निष्कृति वेदों और पुराणों में भी नहीं मिलती। भैरव ने उसे दण्डपाणि को सम्हालते हुए भगवान् शङ्कर के

पास ले जाने को कहा जिससे वे इस पापों से छुटे हुए पाशुपत को तारक मन्त्र की दीक्षा दें। दण्डपाणि के लानेपर शङ्कर ने हँसते हुए उसे वैसे ही कैतव से पूछा और अपने तपस्वी जीवन द्वारा जो अनर्थ करता है उसे धिक्कारा और माता सदृश काशीपुरी में जो धर्मविरुद्ध रहता है वह महानरकगामी है यह कहा। भगवान् विश्वनाथ ने फिर उसे तारकमन्त्र की दीक्षा दी और उसे ब्रह्मपद का अधिकारी बनाया। अतः काशी में धनसञ्चय न करे। यदि करे भी तो विश्वनाथ के प्रीत्यर्थ उसे शुभकार्य में वहीं देवालयादि के उपयोग में लगादे। काशी में देने का सङ्कल्प करनेपर उसे तुरन्त देना इष्ट है अन्यथा कई गुना देना पड़ता है। अतः शक्तिभर दे उससे बाहर नहीं। काशी में ऋण करनेवाले की मृत्यु होजाय तो क्या गति होती है ? इस प्रश्न पर सूत बोले कि एक सदाचारी सत्याशिष नामक वैश्य रहता था, उसके दो लड़के थे, एक कल्याण नाम का दूसरा धनप्रिय। वह समय आनेपर धन को अपने दोनों बेटों में बांटकर काशी की शरण में आगया। कल्याण ने अपना धन खाने-पीने और याचकों को बांटकर खर्च कर दिया। कुछ समय बाद वह ऋणी होगया। धनप्रिय जो पापबुद्धि था पिता के धन को नष्ट कर ऋणवाला होगया। अपने दुराचरण से उसने अपने ऊपर ऋण बहुत कर लिया। संयोग से दोनों ही ( पुण्य करनेवाला और पाप करनेवाला ) मर गये और काशी मरण से उन्हें मुक्ति यातना पाकर मोक्ष मिला। इसका ऋषियों के पूछने पर सूतने समाधान किया। ऋण भीति से धार्मिक व्यक्ति का निस्तार भगवान् विश्वनाथ करते हैं क्योंकि ऐसे व्यक्ति की बुद्धि विश्वेश्वर के चरणारविन्द में रहती है उसके लिये भगवान् ऋणी होजाते हैं। उसे तारक मन्त्र देते हैं। यह तो धर्मप्रिय कल्याण की गति हुई। धनप्रिय को कालराज ने भैरवी यातना से निष्पाप कर उसे यातना के बाद तारक मन्त्र दिया इसलिये काशी में ऋणशुद्धि विश्वनाथ के कृपा से शक्य है।

ऋषियों ने सूतजी के प्रति काशीविषयक महाज्ञानमयी सत्कथा को सुनकर कृतज्ञतापूर्ण आभार प्रदर्शित करते हुए काशी में निवास करनेवाले महानुभावों की उच्चस्थिति के सम्बन्ध में जानने की इच्छा प्रगट करते हुए उस उपाय के विषय में पूछा जिससे मनुष्य कालभैरव के द्वारा दी हुई यातना को न प्राप्त करे। सूतजी ने कहा सज्जन गोष्ठी में सत्सङ्ग, भगवद्गुणानुवादश्रवण, सङ्कीर्त्तन; निन्दा व अन्य व्यक्तियों के प्रति द्वेष बुद्धि और विषाद न करने; व्रतोपवास इन्द्रियों पर संयम रखने और दान लेने लिवाने के विषय से दूर रहने से साधु पुरुष सदैव भगवत्सम्मुखी भाव प्राप्त कर विराग द्वारा मोक्ष प्राप्त करते हैं। इसके साथ जो पुरुष कटुवचन बोलते हैं वह यातना के अधिकारी होते हैं। पर निन्दा करनेवाला, पापात्मा, सब पापों में प्रवृत्त और अस्थिर मन के निश्चय वाला भी निःसन्देह नरकगामी होता है। इसीपर प्राचीन इतिहास का उदाहरण प्रस्तुत किया जाता है जिससे विष्णुशर्म्मा को निन्दा का शीघ्र फल मिला। यज्ञशर्मा मुनि ने अपने पुत्र को साङ्गोपाङ्ग वेद और उपनिषद् पढ़ाये फिर सब शास्त्रों को पढ़कर विष्णुशर्मा ने अपने पितुः श्री से पूछा कि क्या और भी कुछ आदेश है। पितुः श्री ने कहा कि पुरुषार्थ फल को देनेवाली ऐसी एक महाविद्या है जिसे लेकर मनुष्य सम्पूर्ण मोक्ष का भागी होजाता है। सम्पूर्ण

प्राणीमात्र में परमात्मा जनार्दन निवास करते हैं। जो कोई भी उस प्राणी की निन्दा करता है या उसे दुःख से पीड़ा देना चाहता है, वह नरकगामी है क्योंकि प्राणी का तिरस्कार कर उसने शिवद्रोही होने का काम किया है। यह सार्वभौम सिद्धान्त तपो विद्या विशारद मुनिवर्यों द्वारा प्रशंसित है; अतः सम्पूर्ण विश्व को देवीमय अथवा शिवमय देखकर किसी की निन्दा न करे अथवा किसी प्रकार भी पीड़ा न देवे। विष्णुशर्मा ने प्रश्न किया कि देह की सबने निन्दा की है आत्मा की किसी ने नहीं ? इसपर यह पीड़ा किस प्रकार की हुई इसपर गुरु ने देह और आत्मा के संयोग से अभिमान की स्थिति बतलाई अतः उसे निन्दित बताने से विद्वान् पुरुषों को बहुत अधिक दुःख होता है अभ्यास ही इसका कारण है। मूर्त्ति मानकर उनकी निन्दा नहीं करे। विष्णुशर्मा के इस प्रश्न पर कि जो मिथ्यावादी हैं उनके पापों का रूप कैसा है ? तो सूत बोले ये कई प्रकार के हैं परन्तु वेद प्रतिपादित जो मिथ्यावाद है वही यहां स्वीकरणीय है उससे सदा बचना आवश्यक है। भूठ बोलनेवाले का कभी उद्धार नहीं होता ऐसा पापी रौरव नरक में जाता है। कण्ठों में प्राण आनेपर भी भूठ नहीं बोले क्योंकि सभी की भूठ बोलने से ही अधोगति हुई। पुराणों में नानाविध आख्यानों द्वारा भूठ बोलने का बिलकुल निषेध किया है। अनृत भूठ कभी न बोले इससे पाप बढ़ते हैं और पुण्य का क्षय होता है। विष्णुशर्मा के पूछने पर व्यासोक्त पुराण एवं उपपुराण कौन-कौन है इसपर पिता ने उसे ब्राह्म, पाद्म, वैष्णव, शैव, लिङ्ग, गरुड़, भागवत, भविष्य, वामन, नारदीय, अग्नि, मार्कण्डेय, कूर्म, मत्स्य, ब्रह्मवैवर्त्त, वाराह, स्कन्द और वायु इसप्रकार महा-पुराणों को गिनाया। कोई अवतारों तथा कोई प्रश्नकर्त्ता और श्रोता के नाम से प्रसिद्ध हैं इसे कृष्ण द्वैपायन व्यास ने एकत्र कर जन हितार्थ संसार को अर्पित किया। विष्णुशर्मा अपने पितुः श्री की आज्ञा मानकर निन्दा से मुँह मोड़ असज्जनों का सङ्ग छोड़ पुराणस्वाध्याय में जुट गया। सभी उदाराशय इसीलिये

मिथ्या निन्दा से बचने के लिये धर्मकथा नित्य सुनते और कहते हैं। ऋषियों ने १८ अन्य पुराणों के नाम पूछे तो सूतजी ने बताया कि सनत्कुमार, नारद, नृसिंह, शिवधर्म, दुर्वासा, कापिलेय, मनु, शुक्र, वरुण, ब्रह्माण्ड, काली, वशिष्ठ, लिङ्ग, महेश, साम्ब, सूर्य, पराशर मरीचपुराण और भृगु पुराण ये अठारह है, ये उप पुराण हैं उनके सुनने से पुरुषार्थ का मार्ग प्रशस्त होता है, शुभाशुभ का विवेक होता है जिससे मनुष्य असदाचरण से वंच जाता है। इनमें एक ही तत्त्व का वर्णन है आत्मामाया के भय से मुक्त हो उसका निस्तार काशीवास है। ऋषियों ने सूतजी के द्वारा इस प्रकार उत्कृष्ट काशी सत्कथा के सुनाने पर उन्हें साधुवाद देकर स्वयं काशीक्षेत्र की महिमा गाई और काशीक्षेत्र के माहात्म्य को सुनने, काशी को देखने और उसके स्मरण द्वारा मुक्ति प्राप्त करनेवाले व्यक्तियों को वन्द्य और पूज्य कहा। ऋषियों ने पूछा योगी लोग अन्तर्दृष्टि से काशीरूपी देह को विमुक्तिद कहते हैं वह कैसे? इसपर सूतजी ने विरक्त की परिभाषा कही और कहा कि ऐसे व्यक्ति द्वारा काशी सेवन से शुद्धबुद्ध निर्मल सच्चिदानन्दरूप ज्ञान का आभास होने से सभी का विजय होता है इतनी मङ्गलकारक पुस्तक का संग्रह सदा ही इष्ट है।

टीका में "काश्याम्मरणान्मुक्तिः" इस सिद्धान्त का ऊहापोह पूर्वक साधक बाधक प्रमाणों से प्रतिपादन।

## भागवतनिर्णयवर्णनम् ३५०

देवीभागवत अठारह पुराणों में परिगणनीय है कि नहीं इस विषय में नीलकण्ठ भट्टाचार्य द्वारा देवी भागवत की अपनी टीका में प्रथम अध्याय के आरम्भ के उपोद्घात में विद्वत्तापूर्ण वर्णन कर एक विशिष्ट विलक्षण बात कही है उसका सार यही है कि शिवपुराणों के मत से देवीभागवत महापुराण है और वैष्णवपुराणों के मत से श्री विष्णुभागवत महापुराण है इस विषय पर

